कृष्णदास संस्कृत सीरीज-१२७

# कादम्बरी

सविमर्श-'भावबोधिनी'-संस्कृत-हिन्दी-व्याख्याद्वयोपेता


सम्पादको व्याख्याकारश्च

डॉ० जयशंकर लाल त्रिपाठी

प्राक्कथनकारः

प्रो० डॉ० विश्वनाथ भट्टाचार्यः






कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

कृष्णदास संस्कृत सीरीज
१२७
*****

महाकवि-श्रीमद्बाणभट्ट-विरचिता

# कादम्बरी

[ आदितः शुकनाशोपदेशान्त-भागः ]

सविमर्श-'भावबोधिनी'-संस्कृत-हिन्दी-व्याख्याद्वयोपेता

सम्पादको व्याख्याकारश्च

**प्रो० जयशङ्कर लाल त्रिपाठी**

व्याकरणाचार्यः (लब्धस्वर्णपदकः)
एम० ए०, पी-एच० डी०, डी० लिट्०
आचार्यः संस्कृत-विभागः, कला-संकायः
काशी हिन्दू विश्वविद्यालयः, वाराणसी

प्राक्कथनकारः

**प्रो० डॉ० विश्वनाथ भट्टाचार्य**

अध्यक्षचरः, संस्कृत-विभागः, कलासंकायः
काशी हिन्दू विश्वविद्यालयः, वाराणसी




**कृष्णदास अकादमी, वाराणसी**

**प्रकाशक** : कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
**मुद्रक** : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
**संस्करण** : द्वितीय, वि० सं० २०५७, सन् २०००
**मूल्य** : रु० २००.००

ISBN : 81-218-0060 - 9



पुस्तक प्रकाशक एवं वितरक
पोस्ट बॉक्स नं० ११९८
के. ३७/११८, गोपाल मन्दिर लेन
वाराणसी-२२१ ००१ (भारत)
फोन : ३३५०२०

*अपरं च प्राप्तिस्थानम्*

**चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस**
पोस्ट बॉक्स नं० १००८
के. ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास, वाराणसी-२२१ ००१ (भारत)
फोन : ३३३४५८ (आफिस), ३३४०३२ एवं ३३५०२० (आवास)

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
127
*****

# KĀDAMBARĪ

[UPTO ŚUKANĀṢOPADEŚA]

OF

## SHREE BĀṆA BHAṬṬA

Edited with the
**Bhāvabodhinī**-Sanskrit & Hindi Commentaries

By

**Prof. Jaya Shankar Lal Tripathi**
Vyākaraṇācārya (Goldmedalist), M.A., Ph-D., D. Litt.
Professor, Deptt. of Sanskrit , Faculty of Arts
Banaras Hindu University, Varanasi

Foreword By

**Prof. Vishwanath Bhattacharya**
Ex. Head of Deptt. of Sanskrit, Faculty of Arts
Banaras Hindu University, Varanasi.




KRISHNADAS ACADEMY
VARANASI

# प्राक्कथन

बाणभट्ट की कादम्बरी निःसंशय संस्कृत-गद्य के साहित्यिक उत्कर्ष की पराकाष्ठा है। बाण का गद्य कामचलाऊ नहीं है, दर्शन-प्रस्थानों का तत्त्वाख्यानोपयोगी भी नहीं, अपितु दोनों के समन्वय को आत्मसात् कर वह कल्पना की उड़ान भरने वाला, एक अलग कोटि ही प्रस्तुत करता है—जिसमें रूप, रस, गन्ध और वर्णों की इन्द्रधनुषी सुषमा सभी को बलात् प्रमोहित कर लेती है। यह बाणभट्ट की प्रतिभा का ही चमत्कार है कि उनके गद्य का आनन्द साधारण अनपढ़ व्यक्ति भी (श्रवणमात्र से) ले सकता है, क्योंकि इसका प्रवाह कहीं प्रपात के रूप में, कहीं वर्षा की रिमझिम अनुकृति में, कहीं ताण्डव और कहीं लास्य की लीला को अपनाता हुआ चलता है, जिसका माधुर्य और प्रभाव स्वतः सिद्ध तथा तत्काल प्रभावी है, अर्थबोध-सापेक्ष नहीं। इसका अर्थ कदापि यह नहीं कि अर्थबोध के धनी सहृदय बोद्धा को इससे आनन्द नहीं होगा। वस्तुतः स्वभावमाधुर्य के अन्तराल में कलात्मक जो सुषमा छिपी है, वहाँ तक पहुँचने में सहृदय बोद्धा ही समर्थ होते हैं, अन्य नहीं।

संस्कृत व्याकरणशृङ्खला से नियन्त्रित भाषा है। व्याकरण की खूँटियों में बंधी होने पर भी यह भाषा कितनी अनायास आकाश की उच्चता को छू कर फिर महासमुद्र की गहराई तक उतर सकती है इसका पूर्ण अनुभव बाण की शैली को छोड़ कर अन्यत्र दुर्लभ हैं। बन्धन को मान कर भी भाषा को भावसंप्रेषण की जो स्वच्छन्दता बाण ने दी है उसकी कोई तुलना नहीं है। संस्कृत गद्य का यह दुर्भाग्य ही है कि बाण को उसे संवारने-सजाने का पूर्ण अवसर नहीं मिला, पर उनकी दोनों अपूर्ण भी रचनायें उस पूर्णता को संकेतित कर अवश्य, हमें उनकी प्रतिभा के प्रति नतमस्तक कर देती हैं।

रूप, रस, गन्ध और वर्णों के प्रतिपादन में बाण की भाषा सफलता के शिखर को छू गई है। यही कारण है कि जड़ से लेकर मानव प्रकृति तक के साङ्गोपाङ्ग चित्रण में बाण को तनिक भी चिन्ता नहीं है। 'विदिशा' एक छोटा सा स्थान है और उसका शासक भी कोई इतिहास-प्रसिद्ध राजा नहीं, पर राजा की महिमा क्या होती है—इसे ग्रन्थारम्भ में ही "अशेष-नरपति-शिरःसमभ्यर्चित-शासनः" कहते हुए बाण ने प्रतिपादित किया है। कल्पना और वाग्वैदग्ध्य के इस प्रकार मञ्जुल समन्वय को प्रस्तुत करते हुए जिस अद्‌भुत कथा का जाल कवि ने बुना है, उसका मूल भले ही लुप्त "वृहत्कथा" या उसके रूपान्तर 'वृहत्कथा-मञ्जरी' और 'कथासरित् सागर' में मिल जावें, पर पूर्ण पल्लवित स्वरूप, अपूर्ण होता हुआ भी, कादम्बरी के पूर्व भाग को विश्व साहित्य में अद्वितीय स्थान पर समारूढ़ कर दिया है। स्त्री-पुरुष के पारस्परिक प्रेमानुराग का जो चित्र महाश्वेता-पुण्डरीक और कादम्बरी-चन्द्रापीड प्रस्तुत करते हैं, उसका समापन बाण को कैसा अभीष्ट था, यह आज जानना संभव नहीं है। पर पूर्व भाग में स्त्री-पुरुष के उभयनिष्ठ आकर्षण का जो स्वरूप उद्घाटित है उनमें पाश्चात्य जगत् के १०वीं शती के रोमैन्टिक (शैली, कीट्स आदि) कवियों की प्रेमभावना की झलक दिखाई पड़ती है। प्रेमी और प्रेमिका की एक दूसरे के प्रति गम्भीर आस्था, जिसे जागतिक कोई

बाधा, यहाँ तक कि मृत्यु भी, डिगा नहीं सकती है, इस प्रेम की आधारशिला है। प्राप्ति नहीं प्राप्ति की अन्तहीन चाह ही रोमैन्टिक प्रेमभावना की विलक्षणता है। महाश्वेता के लिए पुण्डरीक (-वैशम्पायन) का अनुराग और अपने प्रेमी के लिए महाश्वेता की मौन प्रतीक्षा का ही प्रतिरूप कादम्बरी-चन्द्रापीड भी प्रस्तुत करते हैं। कालिदास के अनन्तर बाणभट्ट ने ही संस्कृत-साहित्य में नवीन शृङ्गार-भावना का सफल चित्रण किया है। इसमें कोई सन्देह नहीं है कि बाणभट्ट और उनकी कादम्बरी संस्कृत साहित्य में अद्वितीय महत्त्व के अधिकारी हैं।

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, कलासङ्काय के संस्कृतविभाग के वरिष्ठ रीडर डॉक्टर जयशङ्कर लाल त्रिपाठी द्वारा व्याख्यात और अनूदित कादम्बरी के प्रस्तुत संस्करण की संस्तुति के अवसर पर बाण और उनकी कादम्बरी के अनितर-साधारण वैशिष्ट्य का स्मरण हो आया। हमारी धारणा—अनपढ़ व्यक्ति भी कादम्बरी के केवल शब्दसंगीत से मोहित होता है, अवश्य यथार्थ है पर रसास्वाद की पूर्णता के लिये अर्थबोध परमावश्यक है। इसी आवश्यकता की पूर्ति डॉ० त्रिपाठी ने प्रस्तुत संस्करण में की है। व्याकरणशास्त्र में गम्भीर अधिकार रखने वाले डॉ० त्रिपाठी बाण की गद्य शैली के भाषिक विश्लेषण के योग्य अधिकारी हैं। लम्बे-लम्बे समास, दीर्घातिदीर्घ वाक्यकदम्बकों में क्रियापद की मृग्यता, विशेषण पर विशेषण, श्लेष, उपमा, उत्प्रेक्षा तथा परिसंख्या आदि अलंकार जहाँ बोद्धा के लिये यथास्थान सन्निवेशित होकर कवि-प्रतिभा के चमत्कार का साक्षात्कार कराते हैं, वहीं बोधविधुर मनुष्य को केवल शब्दझंकार के द्वारा आपात मोहित कर सकते हैं—रसास्वाद की पूर्णता तक नहीं पहुँचा पाते। सफल अध्यापक डॉ० त्रिपाठी ने शिष्यवात्सल्य से प्रेरित होकर कादम्बरी के प्रस्तुत संस्करण को सर्वाङ्ग सुन्दर बनाने का स्तुत्य प्रयास किया है। अतः वे हार्दिक बधाई के पात्र हैं। समास की गुत्थियों को खोल कर (पर्यायों को कोष्ठक में उल्लिखित कर), श्लिष्ट अर्थों का परिष्कार प्रस्तुत कर, कथासूत्र और चरित्रों की विशेषता का यथास्थान निर्देश कर और सर्वोपरि मूलानुग हिन्दी-रूपान्तरण प्रस्तुत कर डॉ० त्रिपाठी ने संस्कृत-समाज का महान् उपकार किया है। इसी के साथ बाण की कला का सामग्रिक मूल्यांकन भी विद्वान् ग्रन्थकार ने किया है।

हमें पूर्ण विश्वास है कि डॉ० त्रिपाठी का श्रम विद्वान् तथा विद्यार्थी दोनों का समादर पाकर सार्थक और कादम्बरी के रसास्वादन में सहायक सिद्ध होगा।

डा० विश्वनाथ भट्टाचार्य

चैत्र नवरात्र मार्च १९९३ मयूरभंज प्रोफेसर तथा भूतपूर्व अध्यक्ष

संस्कृत-विभाग, कलासङ्काय

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

# सम्पादकीयम्

"गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति"

सकल-सहृदय-हृदयारविन्द-दलवृन्द-समुद्घाटन-भास्करस्य, समस्तमानव-मानस-सूक्ष्मतमभावानुभवनिपुणस्य, प्रकृति-नटी-मनोहर-नानाविध-नृत्यावलोकन-प्रवणस्य, पशु-पक्ष्यादि-प्राणिमात्र-समस्तदशादर्शनानुभव-जन्यज्ञानानुसारि-प्रतिपादन-प्रवीणस्य, विविध-देश-देशान्तर-पर्यटन-समर्जितासीमितानुभवस्य, अनवरत-ज्ञानार्जन-पिपासा-परिवर्धित-ज्ञानपुञ्जस्य, विहित-निरन्तराभ्यास-समेधिताधीतशास्त्रविषयकस्य, सद्गुरु-समधिगत-सम्यग्ज्ञान-दूरीकृतध्वान्त-निवहस्य, विदित-विविधलोकव्यवहारस्य, प्रचुराभ्यस्त-सङ्गीत-शास्त्रीय-सूक्ष्मतत्त्वस्य, चतुर्विधोपायोपार्जिताशेषशब्दशास्त्रज्ञाननिर्भ्रान्तिसमुचित-शब्दप्रयोगस्य, मुहुर्मुहुर्मित्रमण्डलीभ्रमणवीक्षित-निखिल-भूमण्डलस्य, बाल्यकालजननीविरहानुभूत-नानानुभव-निरूपण-निपुणस्य, अमिष-मैत्री-समाकर्षितानेकमित्रस्य, नवयौवनजनितकालुष्य-प्राप्तनिन्दोद्भूतक्षोभ-पवित्रिताचरणस्य, सुचिर-राजसम्पर्क-सम्प्राप्तानन्त-सुख-सम्पत्तिसमूहस्य, सतत-तपःपरिपूत-स्वान्तस्य, प्रदर्शित-परम-प्रकृष्ट-प्रेम-स्वरूपस्य, असमर्थिताविचारितसाहसिक-प्रणय-व्यवहारस्य, अभिनव-यौवन-जायमान-निखिल-दोषसमूह-सूक्ष्म-निरीक्षकस्य, सत्तावैभव-गौरवोन्मत्त-नृपति-नयोपदेशदक्षस्य, सुपरिचित-चपला-चञ्चल-चमत्कारजनक-स्वरूपस्य, प्रचलितकुरीति-पङ्कपतित-समाज-समुद्धारकस्य, प्रदर्शितविविधधर्मानुसाराचरणसहिष्णुत्वस्य, अनुल्लङ्घितमहनीयजन-समागम-शिष्टाचारप्रकारस्य, विरचित-स्वकीयातुलनीय-कृतिसम्प्राप्तानन्तकीर्तिपुञ्जस्य, श्लेष-यमकानुप्रासादिशब्दालङ्कार-सुप्रयोग-विभूषित-कृतिकस्य, उपमोत्प्रेक्षा-रूपकातिशयोक्तिसमासोक्ति-परिसंख्या-विरोधाभासाप्रस्तुत-प्रशंसार्थान्तरन्यास-प्रभृत्यर्थालङ्कार-संयोजन-पराभूत-भूत-भाविकवि-निवहस्य, वाण्यवतारभूतस्य बाणभट्टस्य नाम नाकर्णितं केन संस्कृत-साहित्य-समाराधनशीलेन ?

तस्य, कादम्बर्यां क्वचित् शूद्रक-हारीत-जाबालि-तारापीड-चन्द्रापीड-शुकनास-वैशम्पायन-पुण्डरीक-कपिञ्जल-वैशिष्ट्य-वर्णन-प्रकटित-प्रतिभा-प्रकर्षस्य, क्वचिच्चाण्डालकन्या-विलासवती-पत्रलेखा-महाश्वेता-कादम्बरी-सौन्दर्य-सहृदयता-प्रतिपादन-प्रदर्शित-मनीषोत्कर्षस्य, क्वचित् प्रचण्ड-विन्ध्याटवी-शबरसेनापति-चण्डिकामन्दिर-जरद्द्रविड-वर्णन-प्रसाधित-प्रौढ-पाण्डित्यस्य क्वचिद् विविध-वैभव-विशिष्ट-विदिशा-निर्जरेश-नगरी-निभोज्जयिनी-राजसदनसभामण्डप-गन्धर्वाधिपतिराजधानीहेमकूटप्रभृति-वर्णन-परिलक्षित-प्रकृष्ट-पाटवस्य, क्वचित् शाल्मलीतरु-जाबाल्याश्रम-पम्पासरोवरादि-विषय-वर्णनप्रतिष्ठापित-विलक्षणकल्पना-सामर्थ्यस्य, अनुज्झितापरकविकल्पनीय-वर्णनीय-विषयविशेषणस्य, अप्रतिम-प्रतिभस्य बाणभट्टस्य उपमितावसितदरिद्रता संस्कृत-साहित्यसंसारे।

किं बहुना, कवि-कुल-कमल-दिवाकरस्य, अप्रतिहत-गद्यबन्धसमित्-सञ्चरण-शीलस्य, समुपस्थापिताज्ञातपूर्व-रत्न-रत्नाकरस्य, परिकल्पिताशेषवर्णनीयवस्तुविशेषणस्य, परित्यक्तोच्छिष्टस्य बाणभट्टस्य वैशिष्ट्यानि वर्णयितुं न शक्नोति कश्चन। यस्य चानवद्य-हृद्यगद्यमवलोक्य न प्रसीदतितरां कस्य हृदयम् ?

यस्य हि पाण्डित्यं प्रतिपादने, नैपुण्यं निरूपणे, वैदग्ध्यं विवेचने, चातुर्यं विस्तरे, आनन्त्यं वर्णने, चाञ्चल्यं लक्ष्म्याम्, श्यामत्वं शूद्रसुतायाम्, श्वेतत्वं महाश्वेतायाम्, सौन्दर्यं कादम्बर्याम्, आर्जवं जाबालौ, सहृदयता हारीते, विलासिता शूद्रके, आधिपत्यं तारापीडे, दूरदर्शिता शुकनासे, चमत्कारित्वं चन्द्रापीडे, पतनशीलता पुण्डरीके, मित्रता कपिञ्जले, लम्पटत्वं वैशम्पायने ।

यश्च परमोपासकः प्रकृतिदेव्याः, पूजकोऽनिन्द्यान्तरिकप्रेम्णः, प्रवर्त्तकोऽनुकरणीय-प्रणय-पद्धतीनाम्, सर्जको नव-नव-भावानाम्, समर्थको मर्यादितव्यवहाराणाम्, प्रदर्शकः सत्पथानाम्, निवर्त्तकोऽनीति-मार्गगमनानाम् निन्दकोऽनुचिताचरणानाम्, निवारको गर्हितरीतीनाम्, प्रशंसको महनीयगुणानाम्, वेदको निखिल-प्राणिमनोभावानाम्, भेदकोऽखिलकवि-दर्पाणाम् ।

किं बहुना, यः प्रस्तोता आदर्शानाम्, स्तोता सदाचाराणाम्, अपहर्त्ता अज्ञानानाम्, प्रतिपादयिता पुनर्जन्मसिद्धान्तानाम्, आलोचयिता वञ्चकानाम्, वर्धयिता विविधशास्त्रीयज्ञानानाम्, प्रवर्त्तयिता नवरीतीनाम्, अनुभावयिता सकललोकचित्तवृत्तीनाम् ।

तेन महाकविना विरचिता प्रस्तुता प्रशंसनीया कृतिरवलोकनमात्रेण समाकर्षति न कस्य सहृदयस्य हृदयम् ? सा चेयं मद्यशालेव सकादम्बरी, अचलराजसुतेव सचन्द्रापीडा, सरसीव सपुण्डरीका, वियद्गङ्गेव सतारापीडा, कश्मीरनगरीव सशुकनासा, वैष्णवपूजेव सवैशम्पायना, ग्रामपर्यन्तभूमिरिव सशूद्रका, गृहपरिपालित-पतत्रिपङ्क्तिरिव सशुका, सन्ध्येव सचन्द्रोदया, विपिनभूमिरिव ससरोवरा, सत्यवतीसन्ततिरिव सव्यासा, सदुक्तिरिव सोपदेशा, शब्दशास्त्रीयप्रक्रियेव ससमासा, नवपरिणीतयुवतिरिव सालङ्कारा ।

यां च कादम्बरीं दर्शं दर्शं वेपन्त इव पण्डितम्मन्याः, पलायन्त इव पाश्चात्यविपश्चितः, प्रचलन्तीव समालोचकाः, अपसरन्तीव अशाब्दिकाः, स्वपन्तीव असाहित्यकाः, बिभ्यतीवाल्पविदः, धावन्तीव धूर्ताः, मुह्यन्तीव मूर्खाः, द्रुह्यन्तीव समत्सराः । यस्याः रससागरे स्नान्ति सहृदयाः, सन्तरन्ति रसिकाः, निमज्जन्ति निष्णाताः, प्रसीदन्ति पण्डिताः, क्रीडन्ति कुशलकवयः, भावयन्ति भावुकाः, मोदन्ते मनीषिणः, प्लवन्ते विपश्चितः ।

या च सशूद्रकापि विप्रजनसम्माननीया, इन्द्ररहितापि इन्द्रायुधसहिता, ससुवर्णापि अद्रव्या, सालङ्कारापि अतरुणी, समस्तापि अपूर्णा, कादम्बरीविभूषितापि बुद्धिविकासकारिणी, बाणविरचितापि सुकोमला ।

पूर्ववर्णितायाः अपूर्वायाः कादम्बर्याः कृतेः रचयिता बाणभट्टः श्रीसरस्वत्योरुभयोरनुग्रहविषयभूते समृद्धविद्वदन्वये जन्मना समलञ्चकार भारतभूमिम् । जन्मतोऽचिरादेव स्वर्गत-जननी-स्नेहवञ्चितः पित्रा यथासामर्थ्यं परिपालितः शैशवं नीतवान् । सकलकलाकलाप-कलनस्य करालस्य कालस्य क्रूरतयाऽनवसरे एव पितृपाणिपल्लव-छायातोऽपि वञ्चितोऽसौ बालः विपत्सागरे निमग्नः । अनियमनीय-यौवन-प्रभावात् पितृपरम्परयाऽधिगतासीमित सम्पत्तिदर्पाच्च महत्या मित्रमण्डल्या इतस्ततः आहिण्डमानः, विविधविषयान् साक्षादनुभवन्, व्यावहारिकज्ञानं वर्द्धयन् महान्तं कालमत्यवाहयत् ।

असौ मित्रभानुसुनुः बाणभट्टः हर्षवर्धनस्य सम्राजः शासनकाले ( ६०६-६४८ ई० ) विद्यमान आसीदिति ऐतिहासिकाः स्वीकुर्वन्ति। तेन हर्षवर्धनेनास्य महती निन्दाऽकर्णिता येनासौ स्वयोग्यतानुरूपं सम्मानं झटिति न प्राप्तवान्। अस्य सुकृतोदयात् कदाचित् महाराजस्य श्रीहर्षवर्धनस्य पितृव्यपुत्रस्य कृष्णवर्धनस्य सन्देशमवाप्यासौ प्रहृष्टः सन् राज्ञः समीपं प्रयातः। तदा हर्षवर्धनेन 'महानयं भुजङ्गः' इति व्यङ्ग्येन व्यवहृतः। एतदाकर्ण्य बाणभट्टेन स्वबुद्धिवैभवं प्रदर्शयता सम्यगुत्तरं ददता श्रीहर्षवर्धनः प्रसादितः। ततश्च स तस्य राजसभायां सम्माननीयं स्थानमलभत। एवञ्च हर्षवर्धनस्य शासनकाले ( ६०६-६४८ खिष्ट्रीबाब्दे ) ततः किञ्चित् पूर्वं वा बाणभट्टः स्वजन्मना भारतभुवमलञ्चकार।

संस्कृतसाहित्ये-दण्डी, बाणः सुबन्धुश्चेति त्रयः प्राचीनाः गद्यकवयः गण्यन्ते। एषां पौर्वापर्येऽस्ति विवादः। परन्तु बाणस्य श्रेष्ठतां सर्वेपि निर्विवादं वदन्ति। बाणस्य कृतयः—( १ ) हर्ष-चरितम्, ( २ ) कादम्बरी, ( ३ ) चण्डीशतकम्, ( ४ ) मुकुटताडितकञ्चेति। अन्त्ययोर्द्वयोर्बाणकृतित्वे विवादो विदुषाम्। क्षेमेन्द्रेण 'औचित्यविचार-चर्चायाम्' कादम्बरी-कथासम्बद्ध एकः श्लोक उद्धृतो येन प्रतीयते यद् बाणेन पद्यकादम्बरी अपि विरचिताऽसीत्।

गद्यकाव्यस्य यद्यपि बहवो भेदाः प्राचीनग्रन्थेषूलभ्यन्ते तथापि कथा आख्यायिका चेति द्वावेव प्रमुखतां भजतः। कथायां कविकल्पितं वस्तु आख्यायिकायाञ्चैतिहासिकम्। परन्तु अनयोर्भेद-स्वरूपविषयेऽपि लक्षणकाराणां मतभेदः। बाणस्य रचनाद्वयमवलोक्यैव प्रसिद्धो भेदो लक्षणकारेषु दण्डिभामहादिषु। बाणेन स्वयमेव निर्दिष्टम्-हर्षचरितम्-इत्याख्यायिका, कादम्बरी-इति कथेति। हर्षचरिते बाणेन स्वाश्रय-प्रदातुः सम्राजो हर्षवर्धनस्य विषये प्राधान्येन वर्णितम्। तत्रात्मनः कुल-जन्मस्थानादि विषयेऽपि विस्तरेण प्रतिपादितम्। कादम्बरी बाणस्यापूर्वा सृष्टिः। अस्याः कथायाः मूलाधारस्तु गुणाढ्यविरचिता 'बृहत्कथामञ्जरी' इति प्राकृतभाषाग्रन्थः। तस्यां वर्णितां राज्ञः सुमनसः कथां समाश्रित्य स्वप्रतिभयाऽपेक्षितं परिवर्तनं कृत्वा कादम्बरी कथा विरचिता। परन्तु साम्प्रतं 'बृहत्कथामञ्जरी' नोपलभ्यते, तस्याः संस्कृतरूपान्तरं बाहुल्येन सोमदेवविरचिते 'कथा-सरित्-सागरे' प्राप्यते। तत्र 'मकरन्दिकोपाख्यानान्तर्गतकथा' एव कादम्बरी-कथामूलत्वेनाङ्गीक्रियते विद्वद्भिः।

बाणस्य रचनाभिश्चमत्कृताः विपश्चितः प्राचीनकालादेवास्य भूयसी प्रशंसां मुक्तकण्ठं समारब्धवन्तः। अत्र कानिचित् प्रशस्तिपद्यानि प्रस्तूयन्ते—

## बाण-प्रशस्तयः

अर्थेश्वरं हृन्त भजेऽभिनन्दं वागीश्वरं वाक्पतिराजमीडे।
रसेश्वरं स्तौमि च कालिदासं बाणं तु सर्वेश्वरमानतोऽस्मि॥

बाणस्य हर्षचरिते निशितामुदीक्ष्य शक्तिं न केऽत्र कविताऽस्त्रमदं त्यजन्ति।
मान्द्यं न कस्य च कवेरिह कालिदासवाचां रसेन रसितस्य भवत्यधृष्यम्॥

बाणः कवीनामिह चक्रवर्ती चकास्ति यस्योज्ज्वलवर्णशोभा ।
एकातपत्रं भुवि पुष्यभूतिवंशाश्रयं हर्षचरित्रमेव ॥ ( सोड्ढलस्य )
केवलोऽपि स्फुरन् बाणः करोति विमदान् कवीन् ।
किं पुनः क्लृप्तसन्धानपुलिन्ध्रकृतसन्निधिः ॥ ( धनपालस्य )
जाता शिखण्डिनी प्राग् यथा शिखण्डी तथावगच्छामि ।
प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी बाणो बभूव ह ॥ ( गोवर्धनस्य )
कादम्बरी-सहोदर्या सुधया वै बुधे हृदि ।
हर्षाख्यायिकयाख्यापि बाणोऽब्धिरिव लब्धवान् ॥ ( धनपालस्य )
रुचिरस्वरवर्णपदा रसभाववती जगन्मनो हरति ।
सा किं तरुणी ? नहि नहि वाणी बाणस्य मधुरशीलस्य ॥ ( धर्मदासस्य )
सहर्षचरिता शश्वद्धृतकादम्बरी सदा ।
बाणस्य वाण्यनार्येव स्वच्छन्दा चरति क्षितौ ॥ ( राजशेखरस्य )
बाणेन हृदि लग्नेन यन्मन्दोऽपि पदक्रमः ।
प्रायः कविकुरङ्गाणां चापलं तत्र कारणम् ॥ ( राजशेखरस्य )
दण्डिन्युपस्थिते सद्यः कवीनां कम्पतां मनः ।
प्रविष्टे त्वन्तरं बाणे कण्ठे वागेव रुध्यते ॥ ( हरिहरस्य )
युक्तं कादम्बरीं श्रुत्वा कवयो मौनमाश्रिताः ।
बाणध्वनावनध्यायो भवतीति स्मृतिर्यतः ॥ ( सोमेश्वरस्य )
उच्छ्वासोऽपि न निर्याति बाणे हृदयवर्तिनि ।
किं पुनर्विकटाटोपपदबन्धा सरस्वती ॥ ( सुभाषितरत्नकोषस्य )
यादृग् गद्यविधौ बाणः पद्यबन्धेऽपि तादृशः ।
गत्यां गत्यामियं देवी विचित्रा हि सरस्वती ॥ (सरस्वतीकण्ठाभरणस्य)
वीणापाणि-परामृष्ट-वीणा-निक्वाण-हारिणीम् ।
भावयन्ति कथं वान्ये भट्टबाणस्य भारतीम् ॥ ( अज्ञातस्य )
शश्वद्-बाणद्वितीयेन नमदाकारधारिणा ।
धनुषेव गुणाढ्येन निःशेषो रञ्जितो जनः ॥ ( त्रिविक्रमस्य )
हेम्नो भारशतानि वा मदमुचां वृन्दानि वा दन्तिनां
श्रीहर्षेण समर्पितानि कवये बाणाय कुत्राद्य तत् ।
या बाणेन तु तस्य सूक्तिनिकरैरुट्टङ्किताः कीर्त्तय-
स्ताः कल्पप्रलयेऽपि यान्ति न मनाङ्मन्ये परिम्लानताम् ॥ ( रुय्यकस्य )
यस्याश्चोरश्चिकुरनिकरः कर्णपूरो मयूरो
भासो हासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः ।

हर्षो हर्षो हृदयवसतिः पञ्चबाणस्तु बाणः
केषां नैषा कथय कविताकामिनीकौतुकाय ॥ ( जयदेवस्य )

श्लेषे केचन शब्दगुम्फविषये केचिद् रसे चापरेऽ-
लङ्कारे कतिचित् सदर्थघटने चान्ये कथावर्णने ।
आः सर्वत्र गभीरधीरकविताविन्ध्याटवीचातुरी-
सञ्चारी कविकुम्भिकुम्भभिदुरो बाणस्तु पञ्चाननः ॥ ( श्री चन्द्रदेवस्य )

कादम्बरीरसज्ञानामाहारोऽपि न रोचते ।

साम्प्रतिकैरालोचकैः विशेषतः पाश्चात्यैस्तदनुयायिभिश्च बाणस्य रचनारीतिर्भृशमालोचिता । परन्त्वेतदसाम्प्रतम्, बाणेन स्वसमये समादृता रीतिरेव समाश्रिता स्वरचनासु । अत आधुनिकरीतिमाश्रित्य समालोचनाऽसमीचीना । बाणो हि पाञ्चालीरीतेः सिद्धहस्तो महाकविः । विस्तरस्तु भूमिकायां द्रष्टव्यः ।

## प्रस्तुत-संस्करणस्य वैशिष्ट्यम्

अध्यापन-प्रसङ्गेऽन्तेवासिनामवलोक्य महतीं व्यथां मम मनसि समुत्पन्नोऽयं विचारो यदेका एतादृशी व्याख्या कादम्बर्याः विलेखनीया यथा पदार्थज्ञानपूर्वकं वाक्यार्थज्ञानम्, समस्तपदानां विग्रहवाक्यज्ञानपूर्वकं तेषां पदार्थज्ञानम्, विशिष्टशब्दानां व्युत्पत्तिपरिचयः, अपेक्षितालङ्कारबोधः, अप्रसिद्धशब्दानां कोशस्थत्वज्ञानं च यथासम्भवं समुत्पद्यताम् । एतदुद्दिश्यैव विरचितेयं 'भावबोधिनी' संस्कृतव्याख्या । अस्या उपयोगित्वं महत्त्वञ्च विलोक्यैव स्वीकरिष्यन्ति सहृदयाः विपश्चितश्छात्राश्च । कादम्बर्याः भाषान्तरानुवादोऽतीव कष्टसाध्य इति न तिरोहितं विदुषाम् । प्रस्तुते संस्करणे हिन्दीभाषायामनुवादः समायोजितः । अनुवादकरणे सामान्यतया भावाभिव्यक्तये सावधानतया प्रवृत्तम् । क्वचिदर्थस्य स्पष्टीकरणार्थं कोष्ठेषु अपेक्षितांशा अपि योजिताः । समस्तपदानां विग्रहरीत्या मानकहिन्दीरूपान्तरणं विहितम् । प्रयतितं तथा यथा हिन्दीमाध्यमेनाध्ययनेऽपि कादम्बरीरसास्वादः समुत्पद्येत । अत्र साफल्यं तु विद्वद्भिर्निर्णेयम् ।

एवञ्चेदं संस्करणं भावबोधिन्या संस्कृतव्याख्यया हिन्दीव्याख्यया ( अनुवादेन ) च समलङ्कृतं सर्वेषां प्रीतिकरं भविष्यतीति मे विश्वासः ।

कादम्बरीमूलपाठविषये बहुत्र विवादो दृश्यते । मयाऽत्र अर्थसङ्गतिं विचिन्त्य पाठोऽङ्गीकृतः । बाहुल्येन तु भानुचन्द्रानुमतः पाठ एव स्वीकृतः । बहुषु स्थलेषु पाठान्तराणि टिप्पण्यां प्रदर्शितानि येन शोधार्थिनां कृते सौविध्यं भविष्यति । प्रस्तुतसंस्करणस्य सम्पादने भावबोधिनी-व्याख्याप्रणयने च मया प्रमुखरूपेणाधोलिखिताः ग्रन्था विलोकिताः—

( १ ) जयपुरीयेण श्रीमथुरानाथ-भट्टेन सटिप्पणी सम्पादिता 'अकबर-शासनसमकालिक-श्रीभानुचन्द्रसिद्धचन्द्रगणि-विरचित-संस्कृत-व्याख्यासहिता 'कादम्बरी ।'

( २ ) मोहनदेवपन्तेन सम्पादिता 'श्रीभानुचन्द्रसिद्धचन्द्रगणि-विरचितसंस्कृतव्याख्यासहिता 'कादम्बरी' ।

( ३ ) श्री मयूरेश्वर-रामचन्द्रकालेमहोदयैः सम्पादिता टिप्पण्यादिविभूषिता 'कादम्बरी' ।

( ४ ) जीवानन्दविद्यासागर प्रणीत-भावार्थबोधिका व्याख्यासहिता 'कादम्बरी'।
( ५ ) हरिदास-सिद्धान्तवागीश-विरचितवङ्गानुवादविशिष्ट-संस्कृतव्याख्याविभूषिता 'कादम्बरी'
( ६ ) पण्डित-श्रीकृष्णमोहन-ठक्कुर-विरचित-संस्कृत-हिन्दीव्याख्या-सहिता 'कादम्बरी'।
( ७ ) आचार्य-शेषराजशर्म-विरचित-संस्कृत-हिन्दी-व्याख्यासहिता 'कादम्बरी'।
( ८ ) डॉ० श्रीनिवासशास्त्रि---डॉ० महेशचन्द्रभारतीय-महोदयाभ्यां सम्पादिता हिन्दीसहिता 'कादम्बरी'।

एतेषां ग्रन्थानां यथासम्भवमालोचनं कृत्वा तेभ्योऽपेक्षितं साहाय्यं च गृहीत्वा सम्पादितमिदं संस्करणमत एभ्यो विद्वद्भ्यो धन्यवादान् प्रददानोऽग्रमणंतां प्रकटयामि। परन्तु सतीष्वेतासु प्रौढासु नाना व्याख्यासु इयं 'भावबोधिनी' संस्कृतव्याख्या हिन्द्यामनुवादश्च कादम्बरी-भावार्थ-जिज्ञासूनां विदुषां छात्राणां च प्रियतामवश्यं प्राप्स्यतीति विश्वसिमि। एतद्विरचनोद्देश्यं स्वान्तः सुखोत्पादनमेवेति निवेदयामि।

'काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालये कलासङ्कायान्तर्गते संस्कृतविभागे मयूरभञ्जप्रोफेसर-पदमलङ्कृतवन्तः प्राच्यपाश्चात्योभयविधसमीक्षाशास्त्र-मर्मज्ञाः साहित्यशास्त्रतत्त्वविदः श्रीमन्तो विश्वनाथभट्टाचार्य-महोदयाः प्रस्तुत-संस्करणस्य प्राक्कथनं विलिख्य मां भृशमनुगृहीतवन्त एतदर्थं तान् प्रति हार्दिकीं कृतज्ञतां प्रदर्शयामि। अस्मिन् गुरुतरकर्मणि सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालय-साहित्यविभागस्य भूतपूर्वाध्यक्षाः रसिकशिरोमणयः गुरुवर्याः श्रीमन्तोद्विजेन्द्रनाथ-मिश्र 'निर्गुण' महोदयाः सदैव स्नेहेन प्रेरितवन्त अपेक्षितं साहाय्यमपि विहितवन्त इत्येतदर्थं तेषां चरणयोः प्रणामाञ्जलीन् समर्पयामि। सुहृद्वरैः डॉ० श्रीसुधाकर मालवीय-महोदयैरस्मिन् कार्ये सदैव सहयोगो विहितस्तदर्थं तेभ्यो धन्यवादान् वितरामि।

विशालकायस्यास्य ग्रन्थस्य सम्पादने संस्कृत-व्याख्यायाः प्राग्रूपस्य ( प्रूफ ) संशोधने ऽस्मत्-सहधर्मिण्या श्रीमत्या उर्मिलया ( एम० ए० ) महत्साहाय्यं प्रदत्तम्। हिन्दी-प्राग्-रूपस्य ( प्रूफ- ) संशोधनेऽस्मत्पुत्रेण श्री वागीशत्रिपाठिना अस्मत्पुत्र्या कुमार्या पूनमाख्यया च भृशं साहाय्यमाचरितम्, एतदर्थमेतेभ्यः सर्वेभ्य आशीर्वचनैः सह धन्यवादान् प्रददामि।

साम्प्रतमतीवमहर्घतायां विपुलकायानां संस्कृतग्रन्थानां प्रकाशनं न सुकरम्,तथापि कुलपरम्परातः संस्कृत-ग्रन्थानां सुन्दररूपेण प्रकाशने निरतानां चौखम्बा-संस्कृत-सीरीज-आफिस-निदेशकानां श्रीमद्विट्ठलदास-व्रजमोहनदास-गुप्त-बन्धुद्वयमहाभागानां तथैव कृष्णदास-अकादमी-प्रकाशकानां श्रीमत्-कमलेशकुमारगुप्त-महोदयानामौदार्येण इदं मनोहरं विशिष्टं कादम्बरी-संस्करणं संस्कृतज्ञानां समक्ष प्रस्तूयते। एतदर्थमेतान् सर्वानाशीर्वचनैः संयोजयन्नेभ्योऽनेकशो धन्यवादान् वितरामि।

निर्मत्सराः सुधियो जिज्ञासवश्छात्राश्च अस्मिन् संस्करणे गुणान् ग्रहीष्यन्ति त्रुटीश्च मर्षयन्तीति निवेदये।

विदुषां वशंवदः

वाराणसी
रामनवमी, मार्च १९९३

(डा०) जयशङ्करलाल-त्रिपाठी
संस्कृतविभागः, कलासंकाय, का० हि० वि० वि०

# विषयानुक्रमणिका


| विषयाः | पृष्ठाङ्काः |
|---|---|
| प्राक्कथनम् | ५ |
| सम्पादकीयम् | ७ |
| विषयानुक्रमणिका | १३ |
| **भूमिका** | |
| गद्यरचना की प्राचीनता | १ |
| गद्यरचना के दो भेद-कथा और आख्यायिका | २ |
| प्रमुख तीन प्राचीन गद्यकार | ३ |
| महाकवि बाणभट्ट | ३ |
| बाणभट्ट का वंशवृत्त | ३ |
| बाणभट्ट के गुरु | ५ |
| बाणभट्ट का निजी परिवार | ५ |
| बाणभट्ट का जन्मस्थान | ५ |
| बाणभट्ट के आश्रयदाता | ६ |
| बाणभट्ट की कृतियाँ | ६ |
| हर्षचरित ( कथानक का सारांश ) | ७ |
| कादम्बरी ( कथा का सारांश ) | ८ |
| कादम्बरी कथा का मूल ( आधार ) | १४ |
| मूल कथा में बाण द्वारा परिवर्तन | २० |
| पात्रों का चरित्र-चित्रण | २० |
| चन्द्रापीड | २१ |
| पुण्डरीक | २२ |
| कादम्बरी | २३ |
| महाश्वेता | २४ |
| अन्य पात्र | २५ |
| बाण का परवर्त्ती कृतियों पर प्रभाव | २५ |
| बाणभट्ट की शैली | २६ |
| बाणभट्ट का प्रकृति-चित्रण | २७ |
| कादम्बरी में आध्यात्मिक संकेत | २७ |
| कादम्बरी में भावपक्ष | २७ |
| बाण की दृष्टि में प्रेम | २८ |
| बाणभट्ट का सौन्दर्य-बोध | २८ |
| कादम्बरी में अलङ्कार | २९ |
| (क) शब्दालङ्कार— अनुप्रास, यमक, शब्दश्लेष | |
| (ख) अर्थालङ्कार— उपमा, मालोपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, विरोधाभास, परिसंख्या, अर्थान्तरन्यास | ३० |
| कादम्बरी में रस | ३३ |
| कादम्बरी में रीति | ३४ |
| कादम्बरी में गुण | ३४ |
| कादम्बरीकालीन सामाजिक स्थिति | ३४ |
| कादम्बरीकालीन राजनीतिक स्थिति | ३५ |
| उपसंहार | ३६ |
| कादम्बरी के पात्र | ३७ |
| कादम्बरी में नायक आदि | ३८ |
| **कथामुखम्** | |
| मङ्गलाचरणम् | १ |
| गुरुवन्दनम् | ५ |
| सज्जनदुर्जन-स्तुतिनिन्दे | ६ |
| कथा-प्रशंसा | ९ |
| कविवंशवर्णनम् | ११ |
| कादम्बरी-प्रशंसा | २१ |

| विषयाः | पृष्ठाङ्काः |
|---|---|
| **कथामुखप्रारम्भः** | |
| शूद्रकवर्णनम् | २३ |
| चाण्डालकन्यावर्णनम् | ५० |
| शुकवर्णनम् | ६१ |
| शूद्रक-प्रतिक्रियावर्णनम् | ६४ |
| शूद्रक-सभाविसर्जनवर्णनम् | ६७ |
| शूद्रक-व्यायामवर्णनम् | ७२ |
| शूद्रक-स्नानवर्णनम् | ७३ |
| शूद्रक-पूजन-भोजनवर्णनम् | ७८ |
| शूद्रक-सभामण्डपवर्णनम् | ८० |
| शुकानयनादेशः | ८३ |
| शूद्रक-शुक-संवादः | ८५ |
| शुकेनात्मकथावर्णनम् | ८७ |
| विन्ध्याटवी-वर्णनम् | ८८ |
| विन्ध्याटवीस्थागस्त्याश्रमवर्णनम् | ९८ |
| पम्पासरोवर्णनम् | १०५ |
| शाल्मलीतरु-वर्णनम् | १११ |
| शुकोत्पत्ति-वर्णनम् | ११८ |
| प्रभातवर्णनम् | १२० |
| शबरमृगया-वर्णनम् | १२७ |
| शबरसेनापतिवर्णनम् | १३५ |
| शबरचरित्र-वर्णनम् | १५१ |
| शुकशावक-निपात-वर्णनम् | १५५ |
| शुकेनात्मावस्था-वर्णनम् | १५८ |
| हारीत-वर्णनम् | १६९ |
| जाबाल्याश्रम-वर्णनम् | १८२ |
| जाबालि-वर्णनम् | १९९ |
| शुकविषयक-प्रश्नाः | २२६ |
| सन्ध्याकालवर्णनम् | २२८ |
| चन्द्रोदय-वर्णनम् | २३५ |
| हारीतस्य शुक-विषयक-प्रश्नः | २३९ |
| **पूर्वार्द्धकथारम्भः** | |
| उज्जयिनी-वर्णनम् | २४१ |
| महाकाल-वर्णनम् | २६४ |
| तारापीड-वर्णनम् | २६६ |
| शुकनास-वर्णनम् | २८३ |
| तारापीड-विलास-वर्णनम् | २८७ |
| शुकनास-गौरव-वर्णनम् | २९६ |
| राज्ञोऽनपत्यता-दुःख-वर्णनम् | २९८ |
| विलासवती-वर्णनम् | ३०० |
| विलासवती-दुःख-प्रश्नः | ३०१ |
| राजकृत-प्रश्नस्योत्तरम् | ३०६ |
| राजकृतं विलासवती-सान्त्वनम् | ३०९ |
| विलासवत्या देवाराधनम् | ३१८ |
| स्वप्नविषयकचर्चा | ३२५ |
| विलासवतीगर्भ-वार्त्ता-ज्ञानम् | ३२७ |
| विलासवत्या गर्भधारण-वर्णनम् | ३३५ |
| चन्द्रापीडजन्म-महोत्सवः | ३४५ |
| सूतिकागृह-वर्णनम् | ३४८ |
| कुमार-वर्णनम् | ३५४ |
| शुकनास-पुत्र-जन्मोत्सवः | ३६१ |
| नामकरणं चन्द्रापीडस्य शिक्षाव्यवस्था च | ३६६ |
| चन्द्रापीडस्य यौवनारम्भः | ३७२ |
| राज्ञश्चन्द्रापीडं प्रति राजभवनागमनादेशः | ३७७ |
| इन्द्रायुधाश्व-वर्णनम् | ३८२ |
| इन्द्रायुध-दर्शनानन्तरं चन्द्रापीडस्य मनोभावाः | ३८९ |
| चन्द्रापीडस्य विद्यामन्दिरान्निर्गमनम् | ३९४ |
| चन्द्रापीडप्रवेशे पुरजनमनोभावाः | ३९९ |
| चन्द्रापीडप्रवेशे पुरनारीणां भावाः | ४०१ |
| चन्द्रापीडदर्शने नारीणां दशाः | ४०५ |
| राजकुलवर्णनम् | ४१६ |
| चन्द्रापीडस्य मातापित्रोर्दर्शनम् | ४५० |
| चन्द्रापीडस्य शुकनासदर्शनम् | ४६० |
| चन्द्रापीडस्य स्वावासं प्रति गमनम् | ४६८ |
| प्रदोषवर्णनम् | ४६९ |
| चन्द्रापीडस्य मृगयावर्णनम् | ४७७ |
| चन्द्रापीडस्य विश्रामादिवर्णनम् | ४८२ |
| पत्रलेखावर्णनम् | ४८६ |
| शुकनासोपदेशवर्णनम् | ४९४ |

# भूमिका

## गद्यरचना की प्राचीनता

प्राचीन काल से ही संस्कृत वाङ्मय में गद्य रचना के दर्शन होते हैं। विश्व के प्राचीनतम साहित्य के रूप में स्वीकृत वैदिक संहिताओं में भी गद्य प्रयुक्त है। कृष्ण यजुर्वेद में गद्य की बहुलता है।[1] अथर्ववेद में भी गद्य है। ब्राह्मण ग्रन्थ तो गद्यमय हैं। आरण्यक तथा उपनिषद् गद्य से भरे पड़े हैं। सूत्र ग्रन्थों की गद्यमय रचना सर्वविदित है। श्रीमद्भागवत आदि पुराणों में गद्य भी है।

लौकिक साहित्य में भी अति प्राचीन काल से गद्य का प्रचलन प्राप्त होता है। महाभाष्यकार पतञ्जलि का महाभाष्य उत्कृष्ट, सरल तथा प्रभावशाली गद्य का सुन्दर और सर्वमान्य उदाहरण[2] है। विभिन्न दर्शनों और शास्त्रों से सम्बद्ध गद्यमय रचनायें प्रसिद्ध हैं। लौकिक गद्य में अलङ्कृत शैली का प्रवेश कब और किसने प्रारम्भ किया, इस विषय में प्रामाणिक रीति से कुछ कहना कठिन है। अचानक अतिविकसित गद्य रचनायें हो जाना भी बुद्धिगम्य नहीं है। पाणिनि के सूत्रों के वार्त्तिककार आचार्य कात्यायन ने अपने वार्त्तिकों में 'आख्यायिका' शब्द का प्रयोग करते हुए यह संकेत किया है कि उनके समय तक 'आख्यायिका' की रचना हो चुकी थी।[3] पतञ्जलि ने तो 'वासवदत्ता' 'सुमनोत्तरा' और 'भैमरथी' इन तीन आख्यायिकाओं का नामोल्लेख भी किया है।[4]

लिखित अलङ्कृत शैली का सबसे प्राचीन उदाहरण रुद्रदामन् ( १५० ई० ) का गिरनार का शिलालेख है।[5] इसके बाद प्रयाग में किले में स्तम्भ पर खुदी हुई हरिषेणकृत समुद्रगुप्त ( ३५० ई० ) की प्रशस्ति है।[6] अतः ऐसा अनुमान होता है कि ईसा की तृतीय, चतुर्थ शती तक अलङ्कृत गद्य रचनायें लिखनी प्रारम्भ हो चुकी थीं।

---

१. द्र० संस्कृत साहित्य का इतिहास ( बलदेव उपाध्याय ) पृ० ३७६।

२. नैष दोषः, शब्दप्रमाणका वयम्, यच्छब्द आह तदस्माकं प्रमाणम्, शब्दश्च शब्दज्ञाने धर्ममाह-नापशब्दज्ञानेऽधर्मम्। महाभाष्य पस्पशा०

३. 'लुबाख्यायिकाभ्यो बहुलम्', आख्यानाख्यायिकेतिहासपुराणेभ्यश्च" कात्यायनवार्तिक।

४. 'अधिकृत्य कृते ग्रन्थे' बहुलं लुग्वक्तव्यः। वासवदत्ता सुमनोत्तरा। न च भवति—भैमरथी। महाभाष्य ४।३।८७

५. उदा० "प्रमाणोन्मानोमानस्वरगतिवर्णसारसत्त्वादिभिः परमलक्षणव्यञ्जनैरुपेतकान्तमूर्तिना स्वयमधिगत-महाक्षत्रपनाम्ना नरेन्द्रकन्यास्वयंवरानेकमाल्यप्राप्तदाम्ना महाक्षत्रपेण रुद्रदाम्ना सेतु सुदर्शनतरं कारितम्।"

६. "सर्वपृथिवीविजयजनितोदयव्याप्तनिखिलावनितलां कीर्तिमितस्त्रिदशपतिभवनगमनावाप्तललित-सुखविचरमाणामाचक्षाण इव बाहुरयमुच्छ्रितः स्तम्भः।"

## गद्यरचना के दो भेद—(१) कथा और (२) आख्यायिका

संस्कृत में अलङ्कृत शैली में लिखी गई गद्य रचना के सामान्यतया दो भेद माने गये हैं—(१) कथा और (२) आख्यायिका। परन्तु इनके स्वरूप मे मतभेद है।[1] अमरकोषकार के अनुसार 'कथा' कवि की अपनी कल्पना से प्रसूत होती है और 'आख्यायिका' ऐतिहासिक घटनाओं पर पर आधृत।[2] आचार्य भामह ने इन दोनों भेदों का प्रमुख अन्तर यह बतलाया है कि 'आख्यायिका' की कथावस्तु वास्तविक होती है और 'कथा' की कविकल्पित। परन्तु आचार्य दण्डी इस भेद के समर्थक नहीं हैं। इनका मत है :—

"तत्कथाख्यायिकेत्येका जातिः संज्ञा द्वयाङ्किता"
अत्रैवान्तर्भविष्यन्ति शेषाश्चाख्यान-जातयः ॥[3]

दण्डी ने दोनों में प्रमुख अन्तर ये बतलाये हैं—( १ ) आख्यायिका में नायक स्वयं ही अपनी कथा कहता है जबकि कथा में स्वयं भी कह सकता है तथा किसी अन्य के द्वारा भी कहलवा सकता है। ( २ ) आख्यायिका का विभाजन उच्छ्वासों में होता है, परन्तु कथा का नहीं। ( ३ ) आख्यायिका में वक्त्र तथा अपरवक्त्र छन्दों का प्रयोग होता है, किन्तु कथा में इनका प्रयोग नहीं होता है। परन्तु दण्डी इन अन्तरों का होना अनिवार्य नहीं मानते हैं।[4] भामह के अनुसार कथा में विशेष प्रयोजन को ध्यान में रख कर शब्दविशेष का प्रयोग कवि द्वारा किया जाता हैं परन्तु आख्यायायिका में ऐसा नहीं होता है। कथा में कन्या का अपहरण, युद्ध, विरह, सूर्योदय, चन्द्रोदय, सूर्यास्त आदि का वर्णन होता है परन्तु आख्यायिका में नहीं होता है। कथा की भाषा संस्कृत अथवा प्राकृत दोनों हो सकती है।[5] साहित्यदर्पणकार ने कथा में वस्तु का सरस विवेचन करना स्वीकार किया है। इसमें कहीं २ आर्या आदि छन्द भी होते हैं। प्रारम्भ में देवतादि को नमस्कार, कविवंश-कीर्त्तन, दुष्टनिन्दा आदि भी होती है। आख्यायिका में भी ये बातें रह सकती हैं। इसमें अन्य कवियों के चरित्र भी वर्णित किये जा सकते हैं।'[6] किन्तु उक्त भेदों का होना अनिवार्य नहीं है।

---

१. अग्निपुराण में पाँच भेद उल्लिखित हैं—

'आख्यायिका कथा खण्डकथा परिकथा तथा।
कथानिकेति मन्यन्ते गद्यकाव्यं च पञ्चधा॥ १।१२

२. 'आख्यायिकोपलब्धार्था'। 'प्रबन्धकल्पना कथा'। अमरकोषः १।६।५-६

३. काव्यादर्श १।२८

४. काव्यादर्श १।२३-२७

५. काव्यालंकार १।२५-२९

६. कथायां सरसं वस्तु गद्यैरेव विनिर्मितम्। क्वचिदत्र भवेदार्या क्वचित् वक्त्रापवक्त्रके ॥
आदौ पद्यैर्नमस्कारः खलादेर्वृत्तकीर्तनम्। आख्यायिका कथावत् स्यात् कवेर्वंशानुकीर्त्तनम् ॥

वास्तव में बाणभट्ट की रचनाओं ( हर्षचरित तथा कादम्बरी ) को ध्यान में रख कर उत्तरवर्ती विद्वान् दोनों विधाओं का अन्तर स्वीकार करते हैं ।[1]

## प्रमुख प्राचीन तीन गद्यकार

अलङ्कृत गद्यशैली के प्राचीन तीन कवि प्रधान माने जाते हैं। इनके पौर्वापर्य को लेकर विद्वानों में मतभेद है। कुछ विद्वानों के अनुसार—( १ ) दण्डी, ( २ ) सुबन्धु और ( ३ ) बाणभट्ट यह क्रम हैं। दूसरे विद्वान् ( १ ) सुबन्धु, ( २ ) बाण और ( ३ ) दण्डी—यह क्रम मानते हैं। वस्तुतः विवाद बाण को केन्द्रबिन्दु मान कर ही है। दण्डी की सरल अलङ्कृत शैली देख कर उन्हें प्रथम माना जाता है। सुबन्धु की अतिशय अलङ्कृत शैली के आधार पर इन को बाणभट्ट के बाद माना जाता है। दण्डी का 'दशकुमारचरितम्' और सुबन्धु की 'वासवदत्ता' उत्कृष्ट रचनायें हैं।

## महाकवि बाणभट्ट

बाणभट्ट संस्कृत साहित्याकाश के वे देदीप्यमान नक्षत्र हैं जिनकी समता करने वाला कोई गद्यकार न हुआ है और न होने की सम्भावना है। सारस्वत कुल का यह महनीय व्यक्ति साक्षात् सरस्वती का ही अवतार प्रतीत होता है। यह सन्तोष का विषय है कि बाणभट्ट ने अपने जीवनवृत्त का पर्याप्त उल्लेख कर दिया है। ये तत्कालीन भारत के सम्राट् हर्षवर्धन की सभा के सम्मानित पण्डित थे। सम्राट् हर्षवर्धन ने वैभवसम्पन्न कान्यकुब्ज राज्य ( वर्त्तमान कन्नौज ) के सिंहासन पर आरूढ़ होकर विशाल भू-भाग पर शासन किया था। इनका समय चीनी यात्री ह्वेनसांग के अनुसार ६०६ ई० से ६४८ ई० तक है।[2] अतः बाणभट्ट भी इसी काल के माने जाते हैं। सम्राट् हर्षवर्धन को वर्ण्य विषय मान कर बाणभट्ट ने 'हर्षचरित' आख्यायिका लिखी।[3]

## बाणभट्ट का वंशवृत्त

अपनी प्रसिद्ध आख्यायिका 'हर्षचरित' के आरम्भिक उच्छ्वासों में बाण भट्ट ने अपने वंश तथा प्रधान व्यक्तियों का स्पष्ट परिचय दिया है। इन्होंने अपने वंश का सीधा सम्बन्ध सरस्वती के साथ जोड़ा है।

+ अस्यामन्यकवीनां च वृत्तं पद्यं क्वचित् क्वचित् । कथानां व्यवच्छेद आश्वास इति कथ्यते ॥
आर्यावक्त्रापवक्त्राणां छन्दसां येन केनचित् । अन्यापदेशेनाश्वासमुखे भाव्यर्थसूचनम् ॥
( साहित्यदर्पण ६।३३२-३६ )

१. बाणभट्ट ने 'हर्षचरित' को आख्यायिका और 'कादम्बरी' को कथा लिखा हैं। इसी के अनुसार विद्वानों ने दोनों के अलग अलग स्वरूप दिखलाये हैं। द्र० टि० ३ नीचे

२. द्र० संस्कृत साहित्य की रूपरेखा पृ० २०४ नवीन संस्करण।

३. 'करोम्याख्यायिकाम्भोधौ जिह्वाप्लवनचापलम्' । हर्षचरित । "धिया निबद्धेयमतिद्वयी कथा" । कादम्बरी मङ्गलश्लोक

'किसी समय ब्रह्मलोक में दुर्वासा को वेद मन्त्रों का अशुद्ध उच्चारण करते देख कर सरस्वती को हंसी आ गई जिसे देखकर दुर्वासा ने क्रुद्ध होकर सरस्वती को शाप दे दिया जिसके कारण उसे ब्रह्मलोक छोड़ कर मृत्युलोक आना पड़ा। यहाँ मृत्युलोक में आकर सरस्वती शोणनदी के तट पर अपनी सखी सावित्री के साथ निवास करने लगी। एक दिन अश्व पर आरूढ हुए च्यवनपुत्र दधीच को सरस्वती ने देखा। दोनों का परस्पर आकर्षण हुआ। उनके सम्मिलन से सरस्वती को एक पुत्र प्राप्त हुआ। जब शाप की अवधि पूरी हो गई तो सरस्वती अपने ब्रह्मलोक वापस लौट गई। दधीच उस पुत्र का पालन-पोषण करने लगे। इस कार्य के लिये उन्होंने 'अक्षमाला' नामक एक ऋषिपत्नी को लगा दिया और स्वयं तपस्या करने चले गये। परन्तु उस अक्षमाला का अपना भी एक पुत्र था जिसका नाम 'वत्स' था। उसने दोनों सन्तानों का पालन-पोषण किया। उसी वत्स से चलने वाले कुल में बाणभट्ट का जन्म हुआ था।[1] बाण की वंशावली निम्न रूप में वर्णित है —




बाणभट्ट चित्रभानु और राजदेवी के पुत्र थे। इनकी माता की मृत्यु इनकी बाल्यावस्था में ही हो गई थी। पिता ने इनका पालन-पोषण किया था। परन्तु दुर्भाग्य ने शीघ्र ही इनके पिता को भी इनसे छीन लिया।[2] इसी का संकेत इन्होंने शुक द्वारा अपनी माता और पिता की मृत्यु का वर्णन कराते हुए किया है। पिता की छाया से रहित बाण नियन्त्रणमुक्त होकर स्वेच्छाचारी हो गये। विभिन्न प्रकार के मित्रों की संगति में पड़ कर इन्होंने विभिन्न स्थानों पर भ्रमण किया।[3]

---

१. हर्षचरित प्रथम उच्छ्वास।

२. स बाल एव बलवतो विधेर्वशादुपसपन्नया व्ययुज्यत जनन्या। जातस्नेहस्तु नितरां पितैवास्य मातृतामकरोत्। अवर्धत च तेनाधिकतरमाध्रीयमानधृतिर्धाम्नि निजे।......अस्य चतुर्दशवर्षदेशीयस्य पिताऽप्यवशमीस्य एवास्तमगमत्।" हर्षचरित प्र० उ०।

३. हर्षचरित प्रथम उच्छ्वास : द्र० बाणभट्ट की आत्मकथा पृ० १३

फलतः इन्हें अनेक प्रकार के अनुभव हुए।

## बाणभट्ट के गुरु

बाणभट्ट ने कादम्बरी के आरम्भ में अपने गुरु को नामोल्लेखपूर्वक प्रणाम किया है—

"नमामि भर्वोश्चरणाम्बुजद्वयम्।"[1]

भर्वु का पाठान्तर 'भर्त्सु' भी मिलता है। अतः इसी प्रकार के नाम वाले गुरु से बाण ने विशेष शिक्षा ग्रहण की। चूंकि इनका परिवार विद्वानों से विभूषित था अतः अधिकांश शिक्षा अपने परिवार से ही प्राप्त की होगी। पिता की मृत्यु के बाद बाण ने देश देशान्तर का खूब भ्रमण किया और विविध अनुभव एकत्रित किये।

## बाणभट्ट का निजी परिवार

बाणभट्ट ने अपने पूर्वजों का अति विस्तृत परिचय देकर भी निजी परिवार के विषय में कुछ नहीं लिखा है। कादम्बरी की मार्मिक कथा से उनका निजी जीवन सुखमय नहीं प्रतीत होता है। द्विजन्मा होने से एक पत्नी की कल्पना की जा सकती है। किम्वदन्ती के अनुसार इनके पुत्र एक से अधिक[2] रहे होंगे उनमें एकमात्र पुलिन्द या भूषणभट्ट[3] का ही ज्ञान होता है जिन्होंने अपने पिता की अपूर्ण कादम्बरी को पूर्ण करने का सफल प्रयास किया था।

बाणभट्ट और मयूर का समकालिकत्व प्रसिद्ध है। यह भी प्रसिद्धि है कि दोनों में साले-बहनोई का सम्बन्ध था। एक पद्य के अन्तिम पाद की पूर्ति अचानक सुन कर बाण की पत्नी के शाप से मयूर कवि का कुष्ठ रोगग्रस्त होना प्रसिद्ध है।[4]

## बाणभट्ट का जन्मस्थान

बाण ने अपने जन्मस्थान का उल्लेख कर दिया है कि शोण नामक नद के दूसरी ओर एक गव्यूति ( दो कोस ) दूर हट कर च्यवन ऋषि के नाम से विख्यात च्यावन नामक वन था—"इतश्च गव्यूतिमात्रमिव पारेशोणं तस्य भगवतश्च्यवनस्य स्वनाम्ना निर्मितव्यपदेशं च्यावनं नाम काननम्।"[5]

शोण का एक दूसरा नाम भी बाण ने हर्षचरित में लिखा है—"हिरण्यवाहनामानं महानदं यं जनः शोण इति कथयन्ति।"[6] इस शोणनद के समीप ही 'प्रीतिकूट' नामक ग्राम बसाया गया था जो बाणभट्ट की जन्मस्थली थी। इस विषय में श्री परमेश्वरप्रसाद शर्मा का वक्तव्य महत्त्वपूर्ण प्रतीत होता है। उन्होंने लिखा है कि च्यवन ऋषि का आश्रम और प्रीतिकूट समीप में ही थे। प्रीतिकूट ही वर्तमान 'पीरू' नामक गाँव है। च्यवन का आश्रम आजकल देवकुण्ड या देवकूट नाम से प्रसिद्ध

---

१. कादम्बरी-मङ्गलाचरण। २. द्र० कादम्बरी का काव्यशास्त्रीय अध्ययन पृ० ७०

३. केवलोऽपि स्फुरन् बाणः करोति विमदान् कवीन्। किं पुनः क्लृप्तसन्धानः पुलिन्दकृतसन्निधिः॥

४. गतप्राया रात्रिः कृशतनु-शशी शीर्यत इव, प्रदीपोऽयं निद्रावशमुपगतो घूर्णत इव।
प्रणामान्तो मानस्तदपि न जहासि क्रुधमहो 'कुचप्रत्यासत्त्या हृदयमपि ते चण्डि! कठिनम्॥

५. हर्षचरित प्र० उ०। ६. हर्षचरित प्र० उ०।

है। गया जिले में शोण नहर के पास शोण की वर्तमान धारा से पूर्व की ओर, गया से पश्चिम दिशा में रफीगंज से चौदह मील उत्तर पश्चिम में बसा हुआ है। इस आश्रम के आस पास वच्छगौतियों की बड़ी-बड़ी बस्तियाँ बसी हुई हैं जैसे—सोनभद्दर, परमै, बैधवी आदि। इनमें सोनभद्दर आदि माना जाता है, यहाँ के निवासी सोनभदरिया नाम से विख्यात हैं जो अपने को वच्छगौतिया कहते हैं। ( यह वत्सगोत्रीय का अपभ्रंश है। ) इन सभी से प्रतीत होता है कि यहीं आस पास बाणभट्ट का मूल जन्मस्थान रहा होगा।[1]

### बाणभट्ट के आश्रयदाता

यद्यपि बाण के पास विपुल वैभव था तथापि अपनी योग्यता और प्रतिभा के अनुसार इन्हें राजाश्रय प्राप्त करना आवश्यक था। पिता की मृत्यु के बाद अपनी विशाल मित्रमण्डली लेकर घूमने फिरने के कारण सम्राट् हर्ष के पास इनकी निन्दा पहुँचाई गई। परन्तु हर्षवर्धन के चचेरे भाई कृष्णवर्धन ने इनके पास सन्देश भेज कर कहलवा दिया कि उन्होंने सम्राट् को सब सही स्थिति बता दी है और अब वे बाण को चाहने लगे हैं। अतः शीघ्र ही स्वयं आकर सम्राट् से मिलकर अपना सम्बन्ध बनाना आवश्यक है। ऐसा सन्देश प्राप्त करते ही बाणभट्ट आकर हर्षवर्धन की सभा में उपस्थित हुए। कुछ ही समय में इन्होंने सम्राट् को प्रभावित कर राजसभा में सम्मानित विद्वान् का स्थान प्राप्त कर लिया।

### बाणभट्ट की कृतियाँ

विलक्षण प्रतिभा-सम्पन्न, वेद, वेदाङ्ग, पुराण, विविध शास्त्रों के मर्मज्ञ, लोक व्यवहार में निपुण तथा प्राणिमात्र के मनोभावों के सूक्ष्मदर्शी बाणभट्ट की कीर्तिपताका मुख्य रूप से दो अमर कृतियों—( १ ) हर्षचरित ( २ ) कादम्बरी पर आश्रित है। इन दो के अतिरिक्त 'चण्डीशतक' 'पार्वतीपरिणय' भी इनकी रचनायें मानी जाती हैं। 'पार्वतीपरिणय' एक नाटक है जो 'कुमारसम्भव' के आधार पर लिखा गया है। किन्तु इसे बाणभट्ट की रचना मानने में कुछ विद्वानों का वैमत्य है। चण्डीशतक सौ स्रग्धरा छन्दों में उपनिबद्ध एक स्तुति काव्य है। चण्डी देवी के प्रति इनके विशेष अनुराग का ज्ञान कादम्बरी के 'चण्डिकावर्णन' में सुस्पष्ट है। नलचम्पू के प्रसिद्ध व्याख्याकार चण्डपाल तथा गुणि विनयमणि ने 'मुकुटताडितक' नामक नाटक को भी बाणभट्ट की रचना माना है। परन्तु अभी तक यह रचना अनुपलब्ध है। अपनी 'औचित्यविचारचर्चा' में क्षेमेन्द्र ने बाणभट्ट के नाम से पद्य उद्धृत करते हुए कादम्बरी के विरह का वर्णन दिखलाया[2] है। इससे अनुमान किया जा सकता है कि इन्होंने पद्य कादम्बरी भी लिखी थी। भोज ने बाणभट्ट को गद्य तथा पद्य दोनों में समान रूप से सफल माना है—

---

१. विशेष विचार देखें 'बाण-जयन्ती-निबन्धावली' में 'वश्यवाणी-कविचक्रवर्त्ती बाणभट्टः' श्री परमेश्वर प्रसाद शर्मा का लेख, पृ० ५६-८१।

२. हारो जलार्द्रवसनं नलिनीदलानि, प्रालेयशीकरमुचस्तुहिनांशुभासः।
यस्येन्धनानि सरसानि च चन्दनानि, निर्वाणमेष्यति कथं स मनोभवाग्निः॥ औचित्यवि०

"यादृग् गद्यविधौ बाणः पद्यबन्धेऽपि तादृशः"[1]।

अन्य भी अनेक ग्रन्थकारों ने बाण की सूक्तियों का संकेत अपने-अपने ग्रन्थों में किया है। परन्तु अभी तक अन्य कोई भी ग्रन्थ उपलब्ध न होने से उपर्युक्त रचनाओं तक सीमित रहना पड़ता है। वास्तव में हर्षचरित या कादम्बरी कोई एक रचना भी बाण के यश को अमर करने के लिए पर्याप्त है।

## (१) हर्ष-चरित

यह एक आख्यायिका है। इसमें आठ उच्छ्वास हैं। इसमें स्थाण्वीश्वर ( बाद में कान्य-कुब्जेश्वर ) सम्राट् हर्षवर्धन से सम्बद्ध वृत्तान्त वर्णित है। इसका अधिकांश वर्णन ऐतिहासिक होने पर भी कविकल्पना की प्रधानता के कारण इसे ऐतिहासिक कृति मानना सम्भव नहीं है।

हर्षचरित के आरम्भ में शिवस्तुति है। लम्बी प्रस्तावना में कवि ने अपने पूर्ववर्त्ती अनेक कवियों की प्रशंसा की है। इसमें कवियों और उनकी रचनाओं का भी उल्लेख है। प्रथम उच्छ्वास में बाणभट्ट ने अपने 'वत्स' वंश का विस्तृत वर्णन करके अपने उच्छृङ्खल यौवन का वर्णन किया है। द्वितीय उच्छ्वास में हर्षवर्धन के चचेरे भाई कृष्णवर्धन का पत्र पाकर सम्राट् हर्षवर्धन की सभा में पहुँचना वर्णित है। तृतीय उच्छ्वास में बाण का अपने ग्राम वापस लौटना और अपने बन्धुओं आदि के आग्रह पर सम्राट् हर्षवर्धन के चरित को सुनाने का वर्णन है। इसमें हर्षवर्धन का काल्पनिक राजा पुष्पभूति से सम्बन्ध, उसकी महिमा और शैव योगी भैरवाचार्य का विशद वर्णन है। चतुर्थ उच्छ्वास में पुष्पभूति से उत्पन्न राजाओं की चर्चा करते हुये प्रभाकर का वर्णन है। इनकी महारानी के स्वप्नदर्शन के अनुसार तीन सन्तानों १—राज्यवर्धन, २—राज्यश्री और ३—हर्षवर्धन का जन्म तथा उत्सवों का वर्णन है। राज्यश्री का मौखरी वंश के ग्रहवर्मा से विवाह भी वर्णित है। पञ्चम में हूणों पर आक्रमण के लिये राज्यवर्धन की विजययात्रा, हर्षवर्धन का बीच में ही रुक जाना और पिता की अस्वस्थता का समाचार सुनकर वापस लौटना, पुत्र को देख कर पिता का विह्वल हो जाना, पति की मरणासन्न स्थिति में महारानी का सती होने का प्रयास, बाण द्वारा उन्हें रोक पाने में असफल होना, राजा की मृत्यु तथा हर्षवर्धन का दुःख वर्णित है। षष्ठ उच्छ्वास में राज्यवर्धन की हूणों पर विजय, पिता की मृत्यु से दुःख, मालवनरेश द्वारा राज्यश्री के पति ग्रहवर्मा का वध, राज्यश्री का बन्दी बनना, राज्यवर्धन द्वारा मालवनरेश पर आक्रमण, उस पर विजय, किन्तु गौड नृपति द्वारा विश्वासघात करके राज्यवर्धन का वध, हर्षवर्धन का क्रोध और गौड नृपति पर आक्रमण की तैयारी वर्णित है। सप्तम उच्छ्वास में हर्षवर्धन का विशाल सेना के साथ विजय-प्रस्थान, आसाम के राजा द्वारा दिव्यछत्र भेंट, अपने भ्राता राज्यवर्धन की मृत्यु से दुःखी राज्यश्री का अपने सेवकों के साथ विन्ध्यवन में छिपना, हर्ष द्वारा राज्यश्री की

---

१. सरस्वतीकण्ठाभरण २।२०।

खोज करना, भण्डि सेनापति को गौड़नृपति की ओर प्रस्थान का आदेश वर्णित है। अष्टम उच्छ्वास में हर्ष का विन्ध्याटवी में पहुँचना, निर्घात नामक शबर की सहायता से राज्यश्री की खोज करना, भिक्षु दिवाकरमित्र से मिल कर राज्यश्री का पता लगवाना, अन्य भिक्षु से राज्यश्री का अग्नि में प्रवेश करने का समाचार पाकर वहाँ पहुँचना, अग्निदाह से राज्यश्री को बचा लेना, भिक्षु के उपदेश से शुद्धि का प्रयास करना, बाद में भिक्षु बन जाना और अचानक कटक वापस लौटना वर्णित है। यहीं तक वर्णन है। आगे की घटनाओं का वर्णन कर सकने में बाण ने बहुत समय की अपेक्षा की है।

## (२) कादम्बरी

बाणभट्ट की कादम्बरी का पूर्वार्द्ध—मङ्गलाचरण, कथामुख और मुख्य कथा का अर्धभाग प्रस्तुत करता है। २० पद्यों में बाण ने मङ्गलस्तुति, गुरु तथा वंश का परिचय, सज्जन-स्तुति और दुर्जन-निन्दा का वर्णन करते हुए अपनी कथा की प्रशंसा की है।

कथामुख—कादम्बरी का प्रारम्भ एक अतिशय प्रतापी राजा शूद्रक के वर्णन से होता है। शूद्रक विदिशा का राजा था। वह विविध ऐश्वर्य-सम्पन्न होकर अनेक सुखोपभोग कर रहा था। एक दिन प्रातः काल राज्यसभा में सिंहासन पर बैठे हुए उस राजा शूद्रक की सभा में एक चण्डाल-कन्या सोने के पिंजड़े में बन्द एक विलक्षण शुक को लेकर उपस्थित हुई। उस कन्या ने राजा को प्रणाम करके वैशम्पायन शुक को स्वीकार करने की प्रार्थना की। उस शुक ने अपना दांया पंजा उठा कर मनुष्यवाणी में पद्य पढ़ कर राजा को प्रणाम किया। राजा तथा उपस्थित सभी लोग आश्चर्यचकित हो गये। शुक को भोजनादि के लिये भीतर अन्तःपुर में भेजने के बाद दैनिक कृत्य सम्पादित करके राजा ने उस शुक को अपने समक्ष लाने का निर्देश दिया। आने पर राजा ने उससे अपना जीवन-वृत्तान्त बतलाने का आग्रह किया।

वह शुक बोला—"विन्ध्याटवी में महर्षि अगस्त्य के आश्रम के पास एक 'पम्पा' नामक सरोवर था। जिसके तट पर एक जीर्ण शाल्मली वृक्ष में अनेक शुक-परिवारों के साथ रहते हुए एक वृद्ध शुक का मैं पुत्र उत्पन्न हुआ। माता की मृत्यु हो जाने पर पिता ने पाला पोसा। एक दिन एक शबर सेनापति उधर से निकला। उसी में से एक शबर बाद में उस वृक्ष के अनेक शुकों को मार कर अपने साथ लेकर चल दिया। मैं किसी प्रकार बच गया। प्राण बचाने के लिये मैं प्यासा होकर आगे चल पड़ा। इसी बीच महर्षि जाबालि का पुत्र हारीत ब्रह्मचारी स्नान करने के लिये उधर से निकला। मुझे मरणासन्न देख कर उठाया और पानी पिला कर लौटते समय अपने साथ आश्रम ले गया। आश्रम की शोभा और महर्षि जाबालि का व्यक्तित्व देखकर मैं बहुत प्रसन्न और प्रभावित हुआ। महर्षि ने मुझे देख कर, कुछ देर ध्यानमग्न होकर कहा—"यह शुक अपने ही कर्मों का फल भोग रहा है।" महर्षि के वचन सुन कर सभी ऋषियों ने अपनी उत्सुकता प्रकट की और मेरे वृत्तान्त को सुनाने की प्रार्थना की। महर्षि ने निश्चिन्त होकर कथा सुनाना

स्वीकार किया क्योंकि कथा लम्बी थी। और यह भी कहा कि कथा सुनते ही इस शुक को अपना पूर्व वृत्तान्त स्मरण हो जायगा। सन्ध्यावन्दन, भोजनादि कृत्य के बाद महर्षि ने 'सुनिये' ऐसा कह कर कथा कहनी प्रारम्भ की। (कथामुख समाप्त)

मुख्य कथा पूर्वार्द्ध—(शुकनासोपदेश तक) अवन्ती क्षेत्र में विविध विशेषताओं से युक्त उज्जयिनी नगरी में तारापीड नामक महाप्रतापी राजा राज्य करता था। अद्वितीय प्रतिभा-सम्पन्न शुकनास नामक ब्राह्मण उसका महामन्त्री था। उस पर राजा को पूर्ण विश्वास होने से राजा सुखी जीवन यापन कर रहा था। सभी सुख प्राप्त होने पर भी केवल सन्तान-सुख से वञ्चित राजा खिन्न था। उसकी प्रधान महिषी विलासवती ने पुत्रहीन को स्वर्ग न प्राप्त कर सकने की कथा सुन कर अपनी व्यथा राजा को सुनाई। राजा के कहने से महारानी और अधिक धर्म कार्यों में लग गई। जितने भी अनुष्ठान लोगों से सुने, रानी ने सभी को पूरा किया।

एक दिन रात्रि की समाप्ति में राजा ने शुभ स्वप्न देखा कि पूरा चन्द्रमण्डल उसकी रानी के शरीर में प्रवेश कर गया। उसने जाग कर शुकनास को वह स्वप्न सुनाया। शुकनास ने भी अपना शुभ स्वप्न सुनाकर राजा को सन्तुष्ट कर दिया। दोनों ने एक साथ जाकर महारानी को स्वप्न सुनाकर प्रसन्न किया। कुछ दिनों बाद महारानी गर्भवती हो गई। परिचारिका द्वारा गर्भ-धारण का समाचार सुनकर राजा शुकनास के साथ महारानी से मिलकर सत्यता को जान कर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। कुछ दिनों के बाद महारानी ने एक पुत्र को जन्म दिया। सर्वत्र आनन्द का सागर उमड़ने लगा। उसी बीच शुकनास की पत्नी मनोरमा ने भी एक पुत्र को जन्म दिया। जन्म-संस्कार के बाद राजा ने स्वप्न के अनुरूप अपने पुत्र का नाम 'चन्द्रापीड' और शुकनास ने 'वैशम्पायन' रखा।

धीरे धीरे दोनों का शैशव बीता। राजा ने नगर के बाहर एक गुरुकुल में चन्द्रापीड की शिक्षा की व्यवस्था कर दी। शुभ मुहूर्त में चन्द्रापीड और वैशम्पायन दोनों ने वहाँ प्रवेश लिया और शिक्षा-ग्रहण प्रारम्भ कर दिया। दोनों ने कुछ ही समय में सारी विद्यायें सीख लीं। महाप्राणता के अतिरिक्त सभी विषयों में वैशम्पायन भी चन्द्रापीड के समान ही था। राजा ने सेनापति के साथ 'इन्द्रायुध' अश्व भेजकर चन्द्रापीड को राजभवन में वापस बुलवाया। चन्द्रापीड ने इन्द्रायुध अश्व को देख-कर, आकृष्ट होकर उसे शापग्रस्त महात्मा समझा। क्षमापूर्वक अश्व पर आरूढ होकर वह नगर में वापस आया। सर्वत्र लोग उसके स्वागत में उमड़ पड़े। धीरे-धीरे वह राजभवन की ओर पहुँचा और सामन्तों से परिवेष्टित, पलंग पर विराजमान पिता को देखकर चन्द्रापीड ने प्रणाम किया, पिता द्वारा आलिङ्गित होने के बाद वह आसन हटा कर पृथ्वी पर ही बैठ गया। उसी प्रकार वैशम्पायन भी आलिङ्गन के बाद चन्द्रापीड के समीप ही बैठ गया। राजा की आज्ञा से वह अन्तःपुर में जाकर माता और अन्य पूज्य स्त्रियों को प्रणाम करके वैशम्पायन के साथ शुकनास के भवन पहुँचा। वहाँ भी उनके प्रणामादि के बाद वैशम्पायन की माता को प्रणाम कर वापस लौटा। उसने अपने शयनगृह के समीप ही इन्द्रायुध अश्व को बँधवाया। दूसरे दिन प्रातः काल उठ कर अपने लिये नवीन व्यवस्थायुक्त शिकार के लिये इन्द्रायुध पर आरूढ होकर चल दिया। वापस लौट कर दैनिक कृत्य के बाद विश्राम के पूर्व अपने हाथों से इन्द्रायुध के सामने घास रखी। अगले दिन महारानी वसुमती ने अपने पुत्र

की सेवा के लिये महाराज कुलूतेश्वर की कन्या पत्रलेखा को ताम्बूल-पात्र-वाहिनी बना कर भेजा। और उसके साथ शिष्ट रीति से व्यवहार करने का निर्देश दिया। पत्रलेखा चन्द्रापीड की सेवा में लग गई और शीघ्र ही उसकी विश्वासपात्र बन गई।

कुछ दिनों बाद राजा तारापीड ने अपने पुत्र का यौवराज्याभिषेक करने की तैयारी कर दी। चन्द्रापीड महामात्य शुकनास के समीप पहुँचा। शुकनास ने एक अति उपयोगी लम्बा उपदेश देकर चन्द्रापीड को जीवन के व्यावहारिक पक्षों को विस्तार से समझा दिया।

(शुकनासोपदेश समाप्त)

अनेक राजाओं के साथ महान् उत्साह और उत्सव में चन्द्रापीड का अभिषेक कर दिया गया। इसके बाद वह विजय-यात्रा के लिये चल दिया। पूर्वादि दिशाओं को जीतने के बाद उसने सेना को विश्राम करने के लिये ठहरा दिया। एक दिन वह इन्द्रायुध पर आरूढ़ होकर जा रहा था कि पर्वत की चोटी से उतरते हुए अद्भुत किन्नरयुगल को देखते ही उसके पीछे अपना घोड़ा दौड़ा दिया। किन्नरमिथुन भागने लगा, चन्द्रापीड पीछा करने लगा। वह युगल पहाड़ की चोटी पर चढ़ कर अदृश्य हो गया। चन्द्रापीड अपनी मूर्खता पर हँसा और अज्ञात स्थान के विषय में सोचने लगा। उसने कल्पना की यह उत्तर में कैलासपर्वत है। पीछे मुड़ कर प्यासा होने से जल की खोज में लग गया। हाथियों के कीचड़ भरे पैरों के चिह्नों से उसने अच्छोद सरोवर का पता लगाया। वहाँ पहुँच कर, घोड़े को स्नानादि करा कर विश्राम करने लगा।

वहाँ उसे सूने जंगल में एक मधुर गीत की ध्वनि सुनाई दी। उत्सुक होकर वह उसी ओर चल दिया। कुछ दूर जाने पर उसे भगवान् शंकर का एक मन्दिर दिखाई दिया। जिसमें चतुर्मुख प्रतिमा के सामने गौरवर्णा,पाशुपत व्रत धारण किये हुई कोई कन्या बैठी हुई थी। शंकर जी को प्रणाम कर वह गीत की समाप्ति की प्रतीक्षा करने लगा। गीत समाप्त हो जाने पर उस कन्या ने भगवान् को प्रणाम करने के बाद चन्द्रापीड का अतिथिसत्कार किया। उसके साथ चलता हुआ चन्द्रापीड एक गुफा के समीप पहुँचा। फलभोजनादि के बाद चन्द्रापीड ने अपनी यात्रा के विषय में उसे सब बताया। चन्द्रापीड के विशेष अनुरोध पर लम्बी सांसे भर कर वह कन्या कहने लगी कि जन्म से अभागिन के वैराग्यवृत्तान्त को सुनने से क्या लाभ? फिर भी उत्सुकता है तो सुनिये। अपने वंश तथा उत्पत्ति का वर्णन करते हुए उसने कहा कि अप्सराओं के चौदह कुल हैं। उनमें चित्ररथ नामक गन्धर्वराज हुआ। उसी ने 'अच्छोद' सरोवर और शिवमंदिर बनवाया था। अरिष्टा के पुत्र हंस को चित्ररथ ने राज्याधिकार प्रदान किया था। हंस का विवाह गौरी से हुआ। उन्हीं दोनों की पुत्री मैं महाश्वेता नामवाली हूँ। अकेली सन्तान होने से मेरे माता पिता ने मेरा लालन पालन बड़े स्नेह से किया। युवावस्था में कभी वसन्त के समय अपनी माता के साथ स्नान करने 'अच्छोद' सरोवर आई। घूमते हुए अचानक उत्कट गन्ध का अनुभव हुआ। उसका मूल जानने के लिये इधर-उधर खोजने पर मुझे अत्यन्त तेजस्वी, साक्षात् कामदेव-स्वरूप एक ऋषिकुमार दिखाई दिया। उसके कान में उत्कट गन्धवाहिनी मञ्जरी लगी हुई थी। मैं उसके सौन्दर्य से आकृष्ट हो गई। मैं अपना विकार देखकर चिन्तित हुई और वहाँ से हटने का विचार करने लगी। मैंने उस मुनिकुमार को प्रणाम किया। कामदेव के प्रभाव से वह मुनिकुमार भी मुझ पर आसक्त हो गया था। उसके साथी

कपिंजल ने उसका तथा मञ्जरी का पूरा परिचय दिया कि वह श्वेतकेतु का पुत्र है। लक्ष्मी द्वारा कमल पर उत्पन्न करने के कारण श्वेतकेतु ने इसका नाम पुण्डरीक रखा है। आज चतुर्दशी को यहाँ आते हुए नन्दनवन की देवी ने यह मञ्जरी इसके कान में लगाई है। सब बातें सुनकर पुण्डरीक ने अपनी मंजरी मेरे कान पर लगा दी। उसके स्पर्श से मैं और कामाभिभूत हो गई, वह ऋषिकुमार भी अपना सन्तुलन खो बैठा। उसके हाथ से अक्षमाला गिरी मैंने मध्य में पकड़ कर धारण कर ली। छत्रधारिणी की सूचना से मैं स्नान करने चल दी। उसके साथी ने पुण्डरीक का आचरण देख कर उसकी निन्दा की। तब वह कृत्रिम क्रोध करता हुआ बोला—'अरे चञ्चल कन्ये! मेरी अक्षमाला दिये बिना एक पग भी आगे मत बढ़ना।' घबड़ाहट में मैंने अक्षमाला के बदले अपना हार उसे दे दिया। वापस लौटने पर भी मेरा मन उसी ऋषिकुमार में लगा रहा।

मेरी परिचारिका ने बताया कि दोनों मुनिकुमारों में से एक ने चुपचाप आकर मेरा परिचय पूछा और एक 'आर्या' गीति लिख कर मुझे दे दी। जिसमें उसकी कामातुरता का वर्णन था। उसी दिन सायंकाल छत्रधारिणी ने एक मुनिकुमार के द्वार पर आने का समाचार दिया। मैंने तत्काल उसे भीतर बुलवाया। उसने अपने मित्र की दयनीय दशा का वर्णन करके मेरी सहायता माँगी। और गर्हित होने पर भी मित्र के प्राणों की रक्षा के लिये अपना आना उचित बतलाया। इसी बीच मेरी अस्वस्थता जान कर मेरी माता मुझे देखने आ रही हैं—यह सुन कर ऋषिकुमार कपिंजल वहाँ से निकल कर वापस चला गया।

माता के वापस लौट जाने पर मैंने अपनी अभिन्न सखी तरलिका से पूछा कि उस परिस्थिति में क्या करना उचित है। एक ओर कुल की मर्यादा की रक्षा और दूसरी ओर मुनिकुमार के प्राणों की रक्षा। उस विषम परिस्थिति में तरलिका ने उसे बुलाने अथवा स्वयं ही उस मुनिकुमार के पास जाने का परामर्श दिया। मैंने स्वयं ही अभिसार का निश्चय किया और गुप्त रूप से उतर कर चल पड़ी। उस समय मेरी दाहिनी आँख फड़क रही थी। कुछ दूर चलने के बाद मुझे किसी पुरुष का आर्त्तस्वर सुनाई पड़ा। मेरी दुश्चिन्ता और बढ़ गई। अज्ञात आवेश में मैं वहाँ पहुँची और पुण्डरीक के मृत देह के पास विलाप करते हुए कपिञ्जल को देखा। मैं मूर्छित हो गई। होश में आने पर मैं करुण क्रन्दन करती हुई सभी ओर अपने प्राणवल्लभ के प्राणों की याचना करने लगी।' ऐसा कहते-कहते महाश्वेता पुनः मूर्छित हो गई। चन्द्रापीड ने जलादि छिड़क कर उसे होश में लाकर आगे की कथा सुनाने से मना किया।

परन्तु वह महाश्वेता आगे का आश्चर्य सुनाने लगी। पुण्डरीक की मृत्यु से दुःखी होकर उसने तरलिका से चिता बनाने को कहा। उसी बीच अकस्मात् चन्द्रमण्डल से एक दिव्य आकृति जो विविध आभूषणों से अलंकृत थी, नीचे उतरी और बोली "महाश्वेते! तुम अपने प्राणों का परित्याग मत करो। इसके साथ तुम्हारा दुबारा मिलन होगा।" ऐसा कहती हुई दिव्याकृति पुण्डरीक के देह को उठा कर आकाश की ओर चल पड़ी। मैं किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर कपिञ्जल से पूछने लगी कि यह क्या है? किन्तु मेरे प्रश्न का उत्तर दिये बिना ही आक्रोश व्यक्त करता हुआ कपिञ्जल उस आकृति

का पीछा करता हुआ अन्तरिक्ष में उड़ गया और देखते-देखते वे सभी तारागणों के मध्य में प्रविष्ट हो गये।

घबड़ाई और मूढ़ हुई मैंने तरलिका से पूछा। वह उस दिव्य आकृति के वचनों पर विश्वास करने का आग्रह करने लगी। मैंने उसी वाणी की सत्यता मान कर पुनर्मिलन की आशा से उसी सरोवर के किनारे वह यातनामयी रात बिताई। दूसरे दिन उसी मुनिकुमार के कमण्डलु और अक्षमाला आदि लेकर शिव की आराधना में लग गई। मेरा समाचार सुन कर वहाँ आये हुए अपने माता पिता को मैंने निराश वापस लौटा दिया।" ऐसा कह कर वह पुनः रोने लगी।

चन्द्रापीड ने भी उसे अनेक दृष्टान्तों द्वारा पुनर्जन्म होना सम्भव बताया और दिव्य आकृति की बात पर विश्वास करने का समर्थन किया। उसे किसी भी स्थिति में प्राणत्याग नहीं करना चाहिए, यह समझाया। [ महाश्वेता-वृत्तान्त समाप्त ]

चन्द्रापीड ने फिर पूछा कि आपकी वह सहचारिणी तरलिका कहाँ गई? महाश्वेता ने बतलाया कि अमृत से उत्पन्न अप्सराओं के कुल में 'मदिरा' नामक एक कन्या ने जन्म लिया। उसका विवाह गन्धर्वराज चित्ररथ के साथ हुआ था। उन दोनों की एक अति सुन्दर कन्या 'कादम्बरी' नामवाली उत्पन्न हुई। वह मेरी अभिन्न सखी है। मेरे दुःखद वृत्तान्त से दुःखी होकर कादम्बरी ने यह प्रतिज्ञा कर डाली कि जब तक मेरा ( महाश्वेता का ) दारुण दुःख दूर नहीं हो जाता, वह किसी के साथ विवाह नहीं करेगी ? इससे उसके माता-पिता बहुत दुःखी हैं। उन्होंने कादम्बरी को समझाने में मेरी सहायता मांगी है। उस कार्य के लिये मैंने तरलिका को कादम्बरी के पास भेज दिया है। उसके जाने के तत्काल बाद आप (चन्द्रापीड) यहाँ आये।'

दूसरे दिन महाश्वेता और चन्द्रापीड प्रातःकालिक कृत्य सम्पन्न करके बैठे थे कि तरलिका वहाँ आई और चन्द्रापीड को देख कर आश्चर्य में पड़ गई। महाश्वेता के पूछने पर तरलिका ने केयूरक से कादम्बरी का सन्देश कहने को कहा। केयूरक ने बतलाया कि कादम्बरी आपके दुःख से इतनी दुःखी है कि विवाह के लिए सोंचना भी नहीं चाहती। यह सुन कर महाश्वेता ने स्वयं आकर उसे समझाने का आश्वासन देकर केयूरक को वापस भेज दिया।

महाश्वेता के अनुरोध पर चन्द्रापीड ने कादम्बरी के निवास-स्थान हेमकूट पर चलना स्वीकार किया। वे दोनों शीघ्र ही वहाँ कन्यान्तःपुर के पास पहुँचे। वहाँ की शोभा देख कर चन्द्रापीड अत्यन्त प्रभावित और प्रसन्न हुआ। उसने सखियों से घिरी हुई, मण्डप के नीचे बैठी हुई कादम्बरी को देखा। उसके हाव-भाव अतिशय आकर्षक थे। वह वापस लौटे हुए केयूरक से चन्द्रापीड के विषय में विविध प्रश्न कर रही थी।

चन्द्रापीड उसका लोकोत्तर सौन्दर्य देख कर आनन्दमग्न हो गया। कादम्बरी ने परिचय प्राप्त करके चन्द्रापीड का उचित सत्कार किया। महाश्वेता के कहने पर सकुचाती हुई कादम्बरी ने

चन्द्रापीड को अपने हाथ से पान दिया। वहाँ तोता-मैना के विवाद में चन्द्रापीड ने भी परिहास कर लिया। कादम्बरी के माता-पिता से मिलने के लिए जाते समय महाश्वेता ने चन्द्रापीड को कादम्बरी के महल के समीपवर्ती माणिक्य भवन में ठहराने का परामर्श दिया। महाश्वेता के चले जाने के बाद कादम्बरी और चन्द्रापीड भी अपने अपने भवनों में चले गये।

अनेक सेवकों से सेवित होता हुआ चन्द्रापीड कादम्बरी के विषय में ही सोचता रहा। कादम्बरी ने अपनी सखियों के हाथों से विविध उपहारों के साथ एक अपूर्व हार भी भेंट के रूप में भेजा। मदलेखा की वाक्पटुता से चन्द्रापीड ने उसे स्वीकार कर लिया। कादम्बरी अपने महल के ऊपरी भाग में बैठ कर विभिन्न प्रकार के विलासों से चन्द्रापीड को आकृष्ट करने लगी। चन्द्रोदय होने पर वह अपने अतिथि के पास स्वयं पहुँची। इससे चन्द्रापीड बहुत प्रभावित हुआ और कादम्बरी के व्यवहार की खूब प्रशंसा करने लगा। कादम्बरी की सखी मदलेखा ने बातों ही बातों में चन्द्रापीड से उसका पूरा परिचय पूछ डाला। कुछ देर बाद कादम्बरी वहाँ से वापस लौट गई।

उसके वापस जाने के बाद चन्द्रापीड ने सम्पूर्ण रात्रि क्षण के समान ही बिता दी। प्रातः काल वह कादम्बरी के भवन में पहुँचा। वहाँ महाश्वेता के साथ बैठी हुई कादम्बरी को देखा। उसके आने का उद्देश्य जान कर महाश्वेता ने बतलाया कि चन्द्रापीड अपने स्थान वापस लौटना चाहता है। कादम्बरी के आदेश से गन्धर्व-राजकुमार उसे महाश्वेता के आश्रम लेकर पहुँचे जहाँ इन्द्रायुध के खुर के चिह्नों के आधार पर खोज करती हुई चन्द्रापीड की सम्पूर्ण सेना आकर उसकी प्रतीक्षा कर रही थी। सभी लोग चन्द्रापीड को देख कर बहुत प्रसन्न हुए। उसने वैशम्पायन तथा पत्रलेखा को गन्धर्व-नगर की सभी बातें बतलाते हुए पूरी रात बिता दी। दूसरे दिन प्रातःकाल आस्थान-मण्डप में विराजमान चन्द्रापीड ने प्रतीहारी के साथ प्रवेश करते हुए केयूरक को देखा। उसका आलिङ्गन करके अपने पास बैठाया। कादम्बरी आदि का समाचार पूछा। केयूरक ने कादम्बरी तथा महाश्वेता की ओर से प्रणाम कहने के बाद चन्द्रापीड द्वारा भूल से छोड़ा गया 'हार' उसे समर्पित कर दिया। सभी सामग्री स्वीकार करने के बाद वह केयूरक के साथ घुड़साल में पहुँच कर कादम्बरी और महाश्वेता के विषय में पूछने लगा। केयूरक ने कादम्बरी की दयनीय दशा का वर्णन किया। उसे सुन कर चन्द्रापीड ने तत्काल अश्व मंगवाया और पत्रलेखा के साथ हेमकूट चल दिया।

हेमकूट पहुँच कर उसने काम-विह्वल कादम्बरी को देखा। महाश्वेता को प्रणाम करने के बाद कादम्बरी को नमस्कार किया। पत्रलेखा का परिचय दिया गया और कादम्बरी ने उसे अपने पास पीछे बैठा लिया। चन्द्रापीड कादम्बरी को देख कर कामदेव की अलङ्घनीय महिमा सोंच कर कादम्बरी के साथ श्लिष्ट प्रेममय वार्तायें करने लगा। वहाँ से वापस लौटते समय चन्द्रापीड कादम्बरी के अनुरोध से पत्रलेखा को उसी के पास छोड़ कर अपनी सेना के समीप लौट आया।

आते ही उसे उज्जयिनी से अपने पिता का पत्र मिला जिसमें उसे पत्र पढ़ते ही उज्जयिनी

वापस आने के लिये लिखा था। वही बात शुकनास के पत्र में भी वैशम्पायन के पास लिख कर कही गई थी। उसने तत्काल चलने का निश्चय किया और मेघनाद ( सेनापति बलाहक के पुत्र ) को पत्रलेखा के साथ आने का आदेश दिया। अपनी अचानक वापसी के लिये उसने कादम्बरी से बहुत क्षमा मांगी और अपने पिता की आज्ञा को प्रमुख कारण सिद्ध करते हुए जीवित रहते पुर्नमिलन की आशा का सन्देश केयूरक के माध्यम से कादम्बरी के पास भिजवा दिया। वैशम्पायन को सेना का अध्यक्ष बना कर, पत्र लाने वाले के सांथ ही वह उज्जयिनी की ओर चल दिया।

वापस लौटते समय उसके साथ कुछ सैनिक थे। मार्ग में उसने एक अतिसुन्दर रक्तध्वज देखा। पास जाने पर वहाँ चण्डिकामन्दिर और उसमें विराजमान देवी का दर्शन किया। वहाँ एक जरद् द्रविड धार्मिक पुजारी था। उसे मनचाहा दान देकर प्राकृतिक सौन्दर्य का आनन्द लेता हुआ चन्द्रापीड उज्जयिनी वापस पहुँच गया।

उसके आकस्मिक आगमन से उज्जयिनी-निवासी आनन्द में डूब गये। राजा तारापीड पैदल ही पुत्र के स्वागतार्थ निकल पड़े। गाढ़ आलिंगन के बाद पुत्र को लेकर रानी वसुमती के पास पहुँचे। शुकनास को चन्द्रापीड ने प्रणाम करके वैशम्पायन की कुशलता आदि बतला दी।

कुछ दिनों बाद मेघनाद पत्रलेखा को लेकर वापस आ गया। चन्द्रापीड ने पत्रलेखा से कादम्बरी और महाश्वेता के विषय में बड़ी उत्सुकता से पूछा। पत्रलेखा ने कादम्बरी द्वारा किये गये सम्मान और स्नेह का विस्तार से वर्णन किया। उसने कादम्बरी के बढ़े हुए प्रेम के विषय में चन्द्रापीड को सारी बातें बताई। और कादम्बरी द्वारा आत्महत्या करने की बात सुन कर अपनी बातों से कादम्बरी का ढांढस बंधाना बतलाया। कादम्बरी द्वारा अपने आप अभिसार की असमर्थता और विविध विकल्पों का वर्णन किया।

[ बाणभट्ट द्वारा रचित कादम्बरी-पूर्वार्द्ध की कथा यहीं समाप्त हो जाती है। आगे की कथा बाणभट्ट के पुत्र भूषणभट्ट द्वारा लिखी गयी जो कादम्बरी-उत्तरार्द्ध मानी जाती है। उत्तरार्ध का सारांश अगले भाग में और इस भाग को संस्कृत-व्याख्या के अन्त में भी देखा जा सकता है।]

## कादम्बरी-कथा का मूल ( आधार )

किसी भी साहित्यकार की कृति की प्रेरणा या आधार कहीं न कहीं अवश्य होता है। प्रणयन से पूर्व वह अपनी भावना के अनुसार उसमें परिवर्तन अवश्य कर लेता है। कालिदास प्रभृति समस्त महाकवियों ने पूर्ववर्त्ती साहित्यस्रष्टाओं से प्रेरणा प्राप्त होने का स्पष्ट उल्लेख किया है। कादम्बरी एक कथा है। अतः बाण ने किसी प्राचीन कथा को मन में रख कर अपनी विलक्षण प्रतिभा से ऐसे प्रस्तुत किया है कि यह सर्वथा मौलिक लग रही है। गुणाढ्य-विरचित 'बृहत्कथा' पैशाची प्राकृत की अनेक कथाओं का संग्रह है। उसमें राजा सुमनस् की कथा प्रस्तुत कादम्बरी कथा का मूल प्रतीत होती है। बृहत्कथा सम्प्रति मौलिक रूप में उपलब्ध नहीं है। उसके कुछ

रूपान्तर सोमदेव-कृत 'कथासरित् सागर' में प्राप्त होते हैं। हमारे सामने 'कथा-सरित्-सागर' के अतिरिक्त क्षेमेन्द्र-प्रणीत 'बृहत् कथा-मञ्जरी' और बुधस्वामी-विरचित 'बृहत्कथा-श्लोक' ये तीन ग्रन्थ हैं। कादम्बरी की कथा 'बृहत्कथा' पर आश्रित है जो कि सम्प्रति उपलब्ध कथा-सरित्-सागर के लम्बक १० तरङ्ग १३ और श्लोक २२ से १७९ तक वर्णित है।

बाण ने बृहत्कथा के मकरन्दिकोपाख्यान के पात्रों के नामों का तथा कुछ घटनाओं का परिवर्त्तन भी किया है। कहीं कहीं अपनी कल्पना का पुट भी दिया है। अलंकृत शैली तो बाणभट्ट की प्रतिभा का परिपाक है। कथा का सारांश इस प्रकार है—

"काञ्चनपुरी के महाप्रतापी राजा सुमनस् की राज्यसभा में चाण्डाल-नरेश की कन्या मुक्तालता एक शुक को लेकर वीरप्रभ नामक अपने भाई के साथ प्रविष्ट हुई और निवेदन किया—'महाराज! शास्त्रगङ्ग नामक यह शुक समस्त कलाओं तथा विद्याओं में निपुण और वेदों का मर्मज्ञ है। आप इसे स्वीकार कर लीजिए।' ऐसा कह कर उसने वह शुक द्वारपाल को दे दिया। वह उसे राजा के पास ले गया। तब शुक राजा की प्रशंसा करते हुए बोला—

"राजन्! युक्तमिदं सदैव यदयं देवस्य सन्धुक्षते,
धूमश्याममुखो द्विषद्विरहिणी-निश्वासवातोद्गमैः।
एतत्त्वद्भुतमेव यत् परिभवाद् वाष्पाम्बुपूरप्लवै-
रासां प्रज्वलतीह दिक्षु दशसु प्राज्यः प्रतापानलः॥"

फिर कहा—"राजन्! किस शास्त्र का कौन सा प्रमेय कहूँ।" यह सुन कर राजा अति चकित हुआ और उससे उसके पूर्वजन्म की कथा सुनाने का आग्रह किया। वह अपनी कथा बहुत दुःख के साथ सुनाने लगा—"हिमालय के समीप अति विशाल वृक्ष पर उसका पिता अपनी पत्नी के साथ कोटर पर रहता था। बाल्यावस्था में ही माता की मृत्यु हो जाने के कारण उसके पिता ही उसका पालन-पोषण किया करते थे। एक बार वहाँ अनेक शबर लोग शिकार के लिये आये और दिन भर पक्षियों का संहार करते रहे। सायंकाल एक बूढ़ा शबर कोई शिकार न पाने के कारण उसी वृक्ष के नीचे आया। ऊपर चढ़ कर शुकों को कोटरों से निकाल कर नीचे फेंक फेंक कर मारने लगा। उसके पिता को भी नीचे फेंक दिया। पिता के पंखों में चिपका हुआ वह भी नीचे गिर पड़ा। अपनी रक्षा के लिये पास के पत्तों के ढेर में छिप गया। वह शबर पेड़ से उतर कर कुछ पक्षियों को भून कर और शेष को यों ही लेकर चल दिया।

उसके चले जाने पर मैं कुछ निश्चिन्त तो हुआ किन्तु वह रात बड़े कष्ट से बिताई। प्रातःकाल प्यास से व्याकुल होकर मैं अपने पंख फैला कर पास के पद्मसर नामक सरोवर की ओर चल दिया। उसी समय वहाँ स्नान के लिए आये मरीचि मुनि ने मेरी वह दशा देख कर दो चार बूंद पानी मेरे मुंह में डाल दिया। और दोने में रख कर आश्रम ले गये। आश्रम में पहुँचने पर अगस्त्य ऋषि मुझे देख कर अचानक मुस्कराने लगे। यह देख कर सभी तपस्वी उनसे मुझ शुक के विषय में

पूछने लगे। महर्षि ने कहा कि नित्य कृत्य से निवृत्त होकर इसकी कथा कहूँगा जिसे सुन कर इसे अपने पूर्वजन्म का स्मरण हो जायगा। बाद में ऋषियों की प्रार्थना सुन कर अगस्त्य मुनि ने मेरे (शुक के) विषय में कहना प्रारम्भ किया—

'रत्नाकर नामक नगर में ज्योतिष्प्रभ नामक अत्यन्त प्रतापी चक्रवर्ती सम्राट् राज्य करता था। उसकी उग्र तपस्या से आशुतोष भगवान् शंकर प्रसन्न हुए। उनके बरदान से उसकी रानी हर्षवती को एक पुत्र प्राप्त हुआ। गर्भावस्था में रानी ने एक रात स्वप्न में चन्द्रमा को अपने मुख में प्रविष्ट होते देखा था, अतः राजा ने उस पुत्र नाम 'सोमप्रभ' रख दिया।

जब सोमप्रभ समस्त कलाओं और विद्याओं में निपुण होकर युवा हो गया तो पिता ने युवराज पद पर अभिषिक्त कर दिया और अपने मन्त्री प्रभाकर के पुत्र प्रियङ्कर को अपने पुत्र का मन्त्री नियुक्त कर दिया। उसी समय आकाश से इन्द्र का सारथि मातलि एक अश्व के साथ उतरा। उसने सोमप्रभ से कहा कि वह पूर्वजन्म में इन्द्र का मित्र विद्याधर था। अतः उसी प्रेम के कारण इन्द्र ने उच्चैःश्रवा के पुत्र इस अश्वश्रवा नामक अश्व को आपके लिये भेजा है। इस पर आरूढ़ होने पर कोई शत्रु आपको पराजित नहीं कर सकेगा। ऐसा कह कर और अश्व देकर मातलि चला गया।

दूसरे दिन सोमप्रभ ने अपने पिता से दिग्विजय-यात्रा के लिए आज्ञा मांगी। शुभ मुहूर्त्त में उसने पिता की आज्ञा से अपनी विजय यात्रा प्रारम्भ की। कुछ ही दिनों में उसने समस्त राजाओं को जीत लिया।

लौटते समय उसने हिमालय के निकट अपनी सेना-सहित पड़ाव डाल दिया। अपने अश्वश्रवा पर आरूढ़ होकर शिकार के लिये जाते समय उसने एक मणिमय किन्नर देखा। उत्सुकता से उसके पीछे अपना घोड़ा दौड़ा दिया। वह किन्नर गुफा में छिप गया किन्तु वह अश्व सोमप्रभ को बहुत दूर तक ले गया। इसी बीच सूर्यास्त हो गया। वह बहुत थक गया था। वह वापस लौटने की सोच रहा था कि उसे एक विशाल सरोवर दिखाई दिया। उसके किनारे रात्रि व्यतीत करने की इच्छा से वह अश्व से उतरा और उसे घास खिलाई। स्वयं भी फल खाकर, जल पीकर, पत्तों का बिस्तर बनाकर विश्राम करने लगा।

उसी समय अचानक एक मधुर ध्वनि उसे सुनाई दी। वह तत्काल उठा और ध्वनि की दिशा में चल दिया। कुछ दूर तक चलने के बाद उसने एक देवालय में भगवान् शंकर की मूर्ति के समक्ष मधुर कण्ठ से गाती हुई एक स्त्री को देखा। वह उसके विषय में आश्चर्यपूर्वक सोचने लगा कि वह कौन है। गीत समाप्त होने पर वह कन्या उठी और सोमप्रभ का अतिथि-सत्कार किया। और पूछा—'वह कौन है तथा यहाँ किस प्रयोजन से आया है?'

सोमप्रभ ने अपना सारा वृत्तान्त सुना दिया। साथ ही उस कन्या से भी अपना इतिवृत्त बताने के साथ साथ उस निर्जन वन में अकेली रहने का कारण पूछा। यह सुन कर आंसुओं की झड़ी गिराती हुई वह सोमप्रभ से कहने लगी—

"हिमालय पर काञ्चनाभ नामक नगर के गन्धर्वों के राजा पद्मकूट हैं। उनकी रानी हेमप्रभा से उसका जन्म हुआ था। उसका (मेरा) जन्म बड़े समारोह के साथ मनाया गया और उसका नाम 'मनोरथप्रभा' रखा गया। वह मैं अपनी सखियों के साथ बड़ी खुशी से अपनी बाल्यावस्था बिता रही थी। एक दिन इसी सरोवर में स्नान करने के लिये मैं आई। यहाँ एक मुनिकुमार को एक मित्र के साथ देखा। उसके सौन्दर्य से आकृष्ट होती हुई मैं उस मुनिपुत्र के पास चली गई। उसने भी प्रेमभरी दृष्टि से मुझे देखा। मेरी सखी ने हम दोनों के मनोभाव जान कर, साथी मुनिकुमार से उनका परिचय पूछा। उसने उस ऋषिपुत्र का वृत्तान्त सुनाया—

'इस सरोवर के निकट आश्रम में रहने वाले दीधिति नामक मुनि एक बार इस सरोवर में स्नान के लिये आये। उन्हें देख कर लक्ष्मी ने अपने मन में उनसे समागम की कामना की। इस कारण उसी समय उन्हें एक मानस पुत्र प्राप्त हुआ। लक्ष्मी ने वह पुत्र लाकर मुनि को समर्पित करते हुए कहा 'यह आप ही के दर्शन से उत्पन्न हुआ है अतः यह आप ही का पुत्र है।' ऐसा कह कर वह तिरोहित हो गई। उन्होंने इसका लालन-पालन किया और नामकरण संस्कार करके 'रश्मिवान्' यह नाम रखा। यही वे रश्मिवान् है।' उसने मेरी सखी से मेरा भी परिचय पूछ लिया। जैसे ही मैं उस मुनिकुमार के पास जाकर बैठी ही थी कि एक सखी ने आकर कहा कि मेरे पिता भोजन के लिये मुझे बुला रहे हैं। मैं उसका साथ छोड़ कर चली गई।

भोजन करने के बाद मैं जैसे ही बाहर निकली, मेरी सखी ने रश्मिवान् के मित्र के आने की सूचना दी। उसके मित्र ने कहा कि रश्मिवान् ने अपने पिता से प्राप्त आकाशगामिनी विद्या मुझे देकर मनोरथप्रभा के पास सन्देश देने के लिये भेजा है—'कामदेव ने मुझे बहुत पीड़ित कर रखा है और तुम्हारे बिना क्षण भर भी मैं जीवित नहीं रह सकता।' यह सुनते ही मैं अपनी सखी के साथ तुरन्त चल पड़ी। किन्तु मेरे पहुँचने के पूर्व ही चन्द्रोदय देखकर मेरे वियोग में कामसन्तप्त होकर उस मुनिकुमार ने संसार छोड़ दिया। उनकी मृत्यु देख कर मैं भी उनके साथ भस्म होने की इच्छा करने लगी। इसी बीच आकाश से एक अत्यन्त तेजस्वी पुरुष उतरा और उसके शरीर को उठा कर ले गया। तब मैं अकेली ही भस्म होने जा रही थी कि आकाशवाणी हुई 'वत्से! ऐसा दुःसाहस मत करो। कुछ समय बाद इसी मुनिपुत्र के साथ तुम्हारा दुबारा मिलन होगा।' आकाशवाणी सुन कर मैंने आत्मघात का संकल्प छोड़ दिया और पुनः समागम की प्रतीक्षा करती हुई शंकर जी की पूजा में संलग्न होकर यहीं रहने लगी। उन मुनिपुत्र के विषय में मुझे अभी तक कोई समाचार ज्ञात नहीं हुआ।'

उसका वृत्तान्त सुनने के बाद सोमप्रभ ने उससे उसकी सखी के विषय में पूछा। इस पर वह मनोरथप्रभा पुनः कहने लगी—'विद्याधरों के अधिपति सिंहविक्रम की अत्यन्त रूपवती कन्या है। उसका नाम मकरन्दिका है। वह मेरी प्राणप्रिय सखी है। उसने मेरे दुःख से अतिदुःखी होकर अभी तक विवाह नहीं किया है। उसने मेरा कुशलक्षेम पूछने के लिए अपनी सखी को यहाँ

भेजा था, अतः मैंने भी अपनी सखी को उस मकरन्दिका के पास भेज दिया है। अतएव मैं आज अकेली हूँ।

मनोरथप्रभा जब ऐसा कह रही थी उसी समय उसने आकाश से उतरती हुई अपनी सखी को देखा। सामने आकर उसने उसे मकरन्दिका का सारा हाल बताया। सोमप्रभ ने वह रात्रि वहीं बिताई। प्रातः काल देवजय नामक एक विद्याधर राजा का सन्देश लेकर वहाँ उपस्थित हुआ। प्रणाम करके वह बोला 'राजकुमारी! जब तक तुम्हारा पाणिग्रहण नहीं होगा तब तक मकरन्दिका भी अपना पाणिग्रहण नहीं करायेगी। अतः तुम आकर उसे समझा दो जिससे वह अपना पाणिग्रहण करा ले।' यह सुन कर मनोरथप्रभा वहाँ जाने को उद्यत हुई तो सोमप्रभ ने भी विद्याधरों का लोक देखने की इच्छा प्रकट की। मनोरथप्रभा से आज्ञा पाकर, उसने अश्व को वहीं बाँध कर,वापस लौटने तक खाने की व्यवस्था कर दी और उसके साथ चल दिया।

मनोरथप्रभा सोमप्रभ को देवजय की गोद में बैठा कर अपने साथ लेकर दिव्यशक्ति से गन्धर्वलोक पहुँच गई। उसके पहुँचने पर मकरन्दिका बहुत प्रसन्न हुई। अपनी सखी का सत्कार करके उसने सोमप्रभ का परिचय पूछा। मनोरथप्रभा ने उसका सारा वृत्तान्त बतला दिया। उसके विषय में सुन कर मकरन्दिका सोमप्रभ पर और सोमप्रभ उस अतिशय सुन्दर मकरन्दिका पर आसक्त हो गया।

बाद में मनोरथप्रभा ने कहा कि उसने तो अपना वर चुन ही लिया है अब तो वह केवल मिलने की प्रतीक्षा कर रही है। अतः उसको भी अपना विवाह कर लेना चाहिए। ऐसा परामर्श सुनकर मकरन्दिका ने विवाह न करने का अपना निश्चय छोड़ दिया। मनोरथप्रभा ने अपनी सखी का सोमप्रभ के प्रति आकर्षण देख कर उसे सोमप्रभ का सत्कार करने के लिये प्रेरित किया। उसने कहा कि मैंने शरीर के साथ-साथ ये सारी वस्तुयें इन्हें अर्पित कर दी हैं, ये जो चाहें ले लें।' मनोरथप्रभा ने उसके पिता सिंहविक्रम से कह कर सोमप्रभ के साथ मकरन्दिका का विवाह निश्चित करवा दिया। यह समाचार सुन कर सोमप्रभ बहुत प्रसन्न हुआ। किन्तु उसने मनोरथप्रभा के सामने यह आशंका व्यक्त की कि कहीं उसे खोजती हुई उसकी सेना आश्रम के पास न आ पहुँची हो और अकेले बंधे अश्व को देख कर उसके विषय में कुछ अनिष्ट की आशंका करने लगें। अतः वह सेना की देखभाल और मित्रों से मिल कर पुनः शीघ्र ही वापस लौट आयेगा। और शुभ मुहूर्त्त में मकरन्दिका के साथ विवाह कर लेगा। यह सुनकर मनोरथप्रभा पहले की तरह उसे लेकर आश्रम वापस लौट आई। उसी समय उसका मन्त्री प्रियंकर भी सारी सेना के साथ वहाँ आ पहुँचा। सोमप्रभ अपने मित्र प्रियंकर को जब घटित घटना सुना रहा था तभी पिता का सन्देश मिला कि वह वापस लौट आये। यह सुन कर सोमप्रभ ने मनोरथप्रभा और देवजय से कहा कि वह अपने पिता के दर्शन करके शीघ्र ही वापस लौट आयेगा, ऐसा कह कर वह सेना के साथ अपने नगर चल दिया।

इसके बाद देवजय ने मकरन्दिका के पास जाकर सारा वृत्तान्त सुनाया। वह सुनते ही बिरह से पीडित होकर उन्मत्त के समान वह इधर-उधर घूमने लगी। उसके माता-पिता ने बहुत समझाया किन्तु वह नहीं मानी। तब उन्होंने क्रुद्ध होकर उसे शाप दे दिया कि वह कुछ काल तक निषादों के बीच इसी शरीर के साथ अपनी जाति को भूल कर रहे। शाप के प्रभाव से वह निषादकन्या बन गई। किन्तु उसके इस शोक से व्याकुल होकर उसके माता-पिता ने अपने प्राण-त्याग दिये। मृत्यु के बाद उसका पिता समस्त शास्त्रों का तत्त्ववेत्ता ऋषि बना। फिर किसी शाप के प्रभाव से वह दूसरे जन्म में शुक बन गया। वही यह शुक है। इसे अपने पूर्वजन्म के तपोबल के प्रभाव से सभी शास्त्र आदि स्मृत हैं। ( इसकी माता शूकरी बन गई थी। ) इसकी विचित्र कर्मगति देख कर अगस्त्य मुनि को हंसी आ गई थी।

उन्होंने यह भी बताया कि वह शुक राजसभा में कथा कह कर अपने पापों से मुक्त हो जायगा और सोमप्रभ इसकी कन्या को अवश्य प्राप्त करेगा। और मनोरथप्रभा भी ऋषिपुत्र रश्मिवान् को प्राप्त कर लेगी। इस समय सोमप्रभ भी पिता का दर्शन कर, लौट कर, उसी आश्रम में मकरन्दिका को पाने के लिये शङ्कर की आराधना कर रहा है।

उक्त कथा कह कर अगस्त्य मुनि मौन हो गये और वह शुक भी शोक तथा हर्ष से व्यग्र हो गया। जो मरीचि मुनि उसे आश्रम में लाये थे, वे ही उसका पालन-पोषण करने लगे। बड़ा होने पर और पंख निकल आने पर अपनी चपलता के कारण यह (मैं) उड़ कर निषादों की बस्ती में पहुँच गया था। इस समय मैं ( शुक ) अपने समस्त पापों से मुक्त हो गया हूँ।

शुक से यह कथा सुन कर राजा सुमनस् भी बहुत प्रसन्न हुए। उधर भगवान् शंकर ने प्रसन्न होकर सोमप्रभ को आज्ञा दी कि वह राजा सुमनस् की राजसभा में उपस्थित हो जहाँ मकरन्दिका अपने पिता के शाप से मुक्तालता नामक निषादकन्या के रूप में पहुँची है और साथ में शुक रूप में अपने पिता को लाई है। सोमप्रभ को देखते ही उस कन्या को अपनी जाति का स्मरण हो जायगा और वह शाप से मुक्त हो जायगी। इसके बाद तुम दोनों का पुनर्मिलन होगा। सोमप्रभ से ऐसा कहने के बाद भगवान् शंकर ने मनोरथप्रभा से भी कहा कि उसका वल्लभ रश्मिवान् नामक ऋषिपुत्र सुमनस् नामक राजा के रूप में जन्म लेकर विराजमान है। वह मनोरथप्रभा को देखते ही पूर्वजन्म का स्मरण कर लेगा और अपना शरीर भी प्राप्त कर लेगा।'

भगवान् शंकर से उपर्युक्त आदेश प्राप्त कर सोमप्रभ और मनोरथप्रभा राजा सुमनस् की राजसभा में आये। वहाँ सोमप्रभ को देखते ही मकरन्दिका ( निषादकन्या ) को अपनी जाति का स्मरण हो गया और वह विद्याधरी बन कर सोमप्रभ के गले से लिपट गई। राजा सुमनस् को भी, मनोरथप्रभा को देख कर अपने पूर्व जन्म का स्मरण हो गया और उन्होंने आकाश से नीचे उतरे हुए अपने शरीर में प्रवेश किया। इस प्रकार मुनिपुत्र रश्मिवान् अपनी प्रिया मनोरथप्रभा को साथ

लेकर अपने आश्रम चला गया। और सोमप्रभ मकरन्दिका को साथ लेकर अपने नगर चला गया। शुक ने भी अपना शरीर त्याग दिया और तपोबल के प्रभाव से उच्चलोक प्राप्त किया।

### मूल कथा में बाणभट्ट द्वारा परिवर्त्तन

बाण ने उपर्युक्त कथा में कुछ महत्त्वपूर्ण परिवर्तन भी किये हैं जो दोनों कथाओं के सारांश से भी जाने जा सकते हैं। मूल कथा के पात्रों को कादम्बरी में निम्न नामों से प्रस्तुत किया गया है—

| 'बृहत् कथा' पर आधृत 'कथा सरित् सागर' में | कादम्बरी में |
|---|---|
| सुमनस् ( सुमनाः ) | शूद्रक |
| मुक्तालता | चाण्डालकन्या |
| शास्त्रगञ्ज | वैशम्पायन |
| हिमालय की तराई में रोहिण तरु | विन्ध्याटवी में शाल्मली वृक्ष |
| काञ्चनपुरी | विदिशा |
| मरीचि | हारीत |
| पुलस्त्य | जाबालि |
| रत्नाकरपुर | उज्जयिनी |
| ज्योतिष्प्रभ | तारापीड |
| हर्षवती | विलासवती |
| सोमप्रभ | चन्द्रापीड |
| प्रभाकर | शुकनास |
| प्रियङ्कर | वैशम्पायन |
| अश्वश्रवा | इन्द्रायुध |
| पद्मकूट | हंस |
| हेमप्रभा | गौरी |
| मनोरथप्रभा | महाश्वेता |
| दीधितमान् | श्वेतकेतु |
| रश्मिवान् | पुण्डरीक |
| सिंहविक्रम ( विद्याधरों के राजा ) | चित्ररथ ( गन्धर्वों के राजा ) |
| मकरन्दिका | कादम्बरी |
| देवजय | केयूरक |

### पात्रों का चरित्र-चित्रण

मूल कथा और कादम्बरी में कुछ पात्रों का चरित्र समान रूप में है और कुछ को बाण ने अपनी कल्पना के अनुसार बढ़ा चढ़ा कर प्रस्तुत किया है। हर्षचरित के पात्रों में यथासम्भव यथार्थ

की ओर विशेष ध्यान दिया है परन्तु कादम्बरी में बाण की अपनी दृष्टि प्रधान है। ऊपर अनेक पात्रों का उल्लेख किया गया है किन्तु यहाँ महत्त्वपूर्ण पात्रों की ही चरित्र-सम्बन्धी विशेषतायें प्रस्तुत की जा रही हैं—

## चन्द्रापीड

कादम्बरी कथा में चन्द्रापीड निश्चित ही प्रमुख नायक है। चन्द्रापीड तीन रूपों (तीन जन्मों) में हमारे समक्ष उपस्थित है—(१) शूद्रक, (२) चन्द्रापीड, (३) चन्द्रमा।

शूद्रक से पहले चन्द्रापीड और उससे पहले चन्द्रमा के रूप में दिखाई देने पर भी वास्तव में चन्द्रापीड के रूप में ही उसके चरित्र का विकास कादम्बरी में वर्णित है।

चन्द्रापीड राजकुमार है। उसमें नायक के लिये अपेक्षित सभी विशेषतायें हैं। वह हृष्ट-पुष्ट, बलवान्, सुन्दर और मेधावी है। उसने नियमानुसार गुरुकुल में समस्त शिक्षायें प्राप्त कर अपने व्यक्तित्व का विकास किया है। उसकी विनयशीलता और शिष्टता प्रशंसनीय है। विद्या-अध्ययन के पश्चात् पिता की आज्ञा से राजभवन में वापस आने पर पिता के सामने आसन पर न बैठ कर जमीन पर ही बैठता है। प्रधान अमात्य शुकनास के प्रति वह पितृतुल्य व्यवहार करता है। उसके सामने भी भूतल पर बैठता है। उसके उपदेशों को पूर्णनिष्ठा और श्रद्धा से सुनता है। यह शिष्टता आगे महाश्वेता के साथ प्रथम साक्षात्कार में और कादम्बरी के साथ परिचय हो जाने पर स्पष्ट रूप में दिखाई देती है।

मित्रों के प्रति स्नेह, सम्मान और विश्वास करना उसकी विशेषता है। उसमें वीरता और साहस असीमित है। उसे मृगया की भी रुचि है। वह दिग्विजय के लिये प्रस्थान करके कुछ ही दिनों में सभी को जीत लेता है।

मानवीय उदारभाव उसमें पर्याप्त हैं। किसी के दु:ख में सहानुभूति प्रदर्शित करना उसका स्वभाव है। महाश्वेता की कथा से वह मर्माहत हो जाता है। कादम्बरी की वेदना से व्याकुल हो जाता है। इन्द्रायुध अश्व के कष्ट को भी वह समझता है और पहले उसे सन्तुष्ट करता है।

चन्द्रापीड का व्यक्तित्व प्रेम के प्रसङ्ग में अनुपम है। वह केवल शारीरिक सौन्दर्य पर ही आकृष्ट नहीं होता है। उसमें धीरता और गम्भीरता है। सबसे पहले पत्रलेखा उसकी सेवा में आती है। वह परमसुन्दरी है और राजकन्या भी। परन्तु माता की आज्ञा से वह उसे केवल सहायिका ही समझता है। महाश्वेता गन्धर्वकन्या से निर्जन एकान्त स्थान में उसकी भेंट होती है। वह युवक और राजकुमार होने पर भी वहाँ अनुकरणीय आदर्श प्रस्तुत करता है। उसके मन में जरा भी विकार नहीं आता है। आगे कादम्बरी के प्रथम दर्शन से ही उसकी ओर मन से आकृष्ट होता हुआ भी अपनी धीरता का परित्याग नहीं करता है। जब तक वह यह निश्चित रूप से नहीं जान लेता है कि वह गन्धर्वकन्या भी उस पर आसक्त है, वह ऐसा कोई आचरण नहीं करता जो निन्दनीय हो।

यह कादम्बरी के प्रेम में आसक्त है किन्तु अपने कर्त्तव्यबोध में पूरा सावधान है। वह जानता है कि उसके साथी वैशम्पायन आदि सेनासहित उसकी खोज कर रहे होंगे। अतः वह कादम्बरी के पास से महाश्वेता के आश्रम में वापस लौट आता है। वह कादम्बरी को हृदय में बिठाये हुये भी पिता के आदेश से तत्काल उज्जयिनी के लिये प्रस्थान कर देता है और अकस्मात् अपनी इस यात्रा के लिये अपने को ही दोषी मानता हुआ कादम्बरी तथा महाश्वेता से क्षमायाचना करता है। गुरुजनों के प्रति अतिशय आदर होने के कारण वह अपने माता-पिता आदि किसी से कादम्बरी के विषय में कुछ भी नहीं कहता है। किन्तु उसका समाचार जानने के लिये व्यग्र है। वह अपने मित्र वैशम्पायन के वापस न लौटने का समाचार सुनकर अप्रिय घटना की आशंका करने लगता है। और पूरा प्रयास करके पिता की आज्ञा लेकर ही वैशम्पायन के विषय में जानकारी प्राप्त करने के लिये चल देता है। वैशम्पायन को वह एक सामान्य मित्र या मन्त्री का पुत्र ही नहीं समझता है, अपितु वह उसे अपना अभिन्न मित्र समझता है। इसका स्पष्ट प्रमाण वहाँ प्राप्त होता है जहाँ चन्द्रापीड को महाश्वेता के मुख से शाप द्वारा वैशम्पायन को शुकयोनि प्राप्त होने की बात मालूम पड़ती है। वह अपने अभिन्न मित्र वैशम्पायन के विषय में ऐसा सुनता है तो दुःख से उसका हृदय विदीर्ण हो जाता है, उसकी मृत्यु हो जाती है।

संक्षेप में, चन्द्रापीड बल, पौरुष, प्रतिभा, शिष्टता, मित्रता और उत्कृष्ट आदर्श प्रेम की प्रतिमूर्ति है।

## पुण्डरीक

प्रस्तुत गद्यकाव्य में दूसरी कथा का नायक पुण्डरीक है। इसके भी तीन जन्मों का वर्णन है – (१) पुण्डरीक, (२) शुकनासपुत्र वैशम्पायन, (३) शुक। यह लक्ष्मी का मानस पुत्र है। किसी समय महर्षि श्वेतकेतु की ओर आकृष्ट हुई लक्ष्मी द्वारा कमल पर जन्म दिया गया, अतएव पुण्डरीक नामवाला बना। यह लक्ष्मीपुत्र होने से अति सुन्दर और आकर्षक है। इसीलिये गन्धर्वकन्या महाश्वेता प्रथम दर्शन में ही इस पर पूर्ण आसक्त हो जाती है। कामातुरा लक्ष्मी का पुत्र होने के कारण यह हृदय से अति दुर्बल है। यही कारण है कि तपस्वी होने पर भी महाश्वेता के प्रथम साक्षात्कार में ही यह सब-कुछ भूल जाता है और उस पर आसक्त हो जाता है। इसका मित्र इस को बहुत समझाता है, भर्त्सना करता है किन्तु इस पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। महाश्वेता के विरह को यह बिल्कुल सहन नहीं कर पाता है। चन्द्रोदय होते ही इसकी धीरता नष्ट हो जाती है और कपिञ्जल द्वारा बुलाई गई महाश्वेता के आने के पहले ही प्राण छोड़ देता है। चन्द्रमा के साथ शाप देने की प्रतिद्वन्द्विता हो जाती है।

इसके बाद वह महामन्त्री शुकनाश का पुत्र वैशम्पायन बनता है। इस जन्म में यह चन्द्रापीड का अभिन्न मित्र और परमप्रिय बनता है। परन्तु बाण ने इस जन्म में इसकी किसी महत्त्वपूर्ण विशेषता का उल्लेख नहीं किया है।

बुद्धि, आचार आदि की दृष्टि यह भी प्रशस्त है। किन्तु इसकी मानसिक दुर्बलता जो पुण्डरीक के रूप में थी वह इस जन्म में भी है। अच्छोद सरोवर के आश्रम में अपनी पूर्वजन्म की प्रेयसी महाश्वेता को देख कर यह अपनी धीरता खो बैठता है। यह अपनी सेना के साथ उज्जयिनी वापस नहीं लौटता है। अकेले में और अधिक कामातुर होकर, महाश्वेता द्वारा उपेक्षित होने पर भी, बार-बार प्रणय-निवेदन करता है और महाश्वेता के शाप से शुक का जन्म प्राप्त कर लेता है।

तृतीय जन्म में यह शुक बना है। किन्तु इसकी चञ्चलता इसके साथ लगी है। महर्षि जाबालि के मुख से अपने पूर्वजन्म की कथा सुनते ही इसे अपने पूर्वजन्म की बातें स्मृत हो जाती हैं और फिर से महाश्वेता के लिये अधीर हो उठता है। इसे ज्ञात है कि इसके पिता श्वेतकेतु इसके अनिष्ट की निवृत्ति के लिये अनुष्ठान कर रहे हैं। और समाप्ति तक वहाँ आश्रम में रुके रहने का आदेश है, फिर भी यह व्याकुल हो जाता है। अपनी शक्ति को ठीक से न समझ कर, बिना सोचे समझे महाश्वेता से मिलने के लिये उड़ जाता है। फलतः बीच में ही चाण्डाल द्वारा पकड़े जाने पर उसकी कन्या द्वारा पिंजड़े में बन्द कर दिया जाता है। इसी रूप में राजा शूद्रक के समक्ष उपस्थित किया जाता है। बाणभट्ट ने पुण्डरीक के किसी भी जन्म का कोई महत्त्व प्रस्तुत नहीं किया है। यहाँ लक्ष्मीपुत्र में लक्ष्मीसदृश चञ्चलता ही प्रदर्शित की गई है।

## कादम्बरी

यह प्रस्तुत गद्यकाव्य की प्रमुख नायिका है। बाणभट्ट ने इसी के नाम से अपनी अमर कृति उपनिबद्ध की है। इसके सौन्दर्यवर्णन में बाण ने अपनी अनुपम कल्पनाशक्ति का पूर्ण उपयोग किया है। चूंकि यह कथा अधूरी रह गई अतः कादम्बरी के चरित्र की सभी विशेषताओं का परिज्ञान नहीं हो पाया है। जब 'कादम्बरी' हमारे समक्ष आती है तब तक प्रस्तुत ग्रन्थ का विशाल भाग लिखा जा चुका है। आगे उत्तरार्ध में कादम्बरी के विषय में वर्णन किया गया है।

महाश्वेता के मुख से सबसे पहले कादम्बरी का नाम और उसकी सच्ची मैत्री का ज्ञान होता है। वह अपनी प्रिय सखी महाश्वेता के ऊपर घटित दारुण घटना से मर्माहत है और जब तक उसकी सखी का दुःख दूर नहीं हो जाता, वह भी उसी के समान अकेली रहने, विवाह न करने की प्रतिज्ञा कर डालती है। एक आदर्श सखी के रूप में कादम्बरी आदरणीय बन जाती है। वह अपने माता-पिता की आज्ञा को भी नहीं स्वीकार करती।

आगे चलकर उसे जब महाश्वेता के साथ आये हुए चन्द्रापीड का दर्शन होता है तो उसका स्नेहिल हृदय अनुरक्त हो जाता है, परन्तु वह अपना धैर्य नहीं खोती है। महाश्वेता के आग्रह से चन्द्रापीड को सम्मान में ताम्बूल देते समय उसकी स्थिति विचित्र बन जाती है फिर भी वह आये हुए अतिथि का सम्मान करती ही है। उस समय से लेकर वह चन्द्रापीड पर पूर्णरूप से अनुरक्त हो जाती है। उसका मानसिक द्वन्द्व बढ़ जाता है। वह कुछ भी निश्चय नहीं कर पाती है। अन्त में प्रेम की विजय होती है और वह स्वयं चन्द्रापीड से मिलने जाती है।

कादम्बरी ने कभी भी शिष्टता का अतिक्रमण करने की अनुचित चेष्टा नहीं की। वह अपने मन पर यथासम्भव नियन्त्रण रखने का प्रयास करती है। चन्द्रापीड के प्रेमभाव प्रदर्शन के बदले में वह मौन आचरण द्वारा सब-कुछ प्रकट करने में सफल हो जाती है। चन्द्रापीड के आकस्मिक प्रस्थान के समय भी वह अपनी गम्भीरता नहीं छोड़ती है। वह कुलीनता, कुलमर्यादा आदि से भलीभांति परिचित है। उसे अपने प्रेम पर विश्वास है।

उत्तरार्ध भाग में कादम्बरी के चरित्र की एक विशेष प्रभावकारी प्रतीति होती है। जब अपने प्रिय मित्र वैशम्पायन के शुक हो जाने के समाचार से चन्द्रापीड का हृदय विदीर्ण हो जाता है और कादम्बरी उसका मृत शरीर देखती है तो मूर्छित होकर भूतल पर गिर जाती है, वह सभी कुछ भूल जाती है और चित्र के समान स्तब्ध, निश्चल खड़ी रहती है। उसकी वह दशा देखकर महाश्वेता उसे रोकर दुःख कम करने को कहती है। वह इसे अच्छा नहीं मानती। वह अपने प्रियतम के स्वर्गगमन पर आँसू बहाना अमंगल समझती है। वह चरणों की धूलि के समान उसी के साथ अनुगमन ही प्रशस्य समझती है। किन्तु पाठक उसके मनोभाव से अतिप्रभावित होता है। उसको सच्ची प्रेमिका के रूप में देख कर सहृदयजन उसके साथ सहानुभूति करते हैं।

जब आकाशवाणी से उसे पुनर्मिलन की सूचना मिलती है तो वह जीवित रहने का विचार करती है। वह अपने प्रियतम चन्द्रापीड के माता-पिता को वहाँ आया देख कर शोक से मूर्छित हो जाती है। माता द्वारा चन्द्रापीड का नाम लेने पर ही उसे चेतना आती है।

इतने विशालकाय काव्य में कादम्बरी के चरित्र को उतना विस्तृत नहीं किया गया जितना होना चाहिए था। यदि बाणभट्ट स्वयं आगे लिखते तो सम्भव था कुछ और अधिक विस्तार रहता। फिर भी जितना मिलता है उससे यही सिद्ध होता है कि कादम्बरी प्रेम, शिष्टता, मित्रता और सहिष्णुता की एक अनुपम उदाहरण है।

## महाश्वेता

प्रस्तुत कृति में द्वितीय कथा की नायिका महाश्वेता है। अत्यन्त गौरवर्ण होने के कारण इसका अन्वर्थ नाम है। यह भी गन्धर्वराजकुमारी है। इसके विषय में बाण ने अत्यन्त सात्त्विक भाव व्यक्त किये हैं। एक अत्यन्त नियमवती तपस्विनी के रूप में इसका प्रथम परिचय प्राप्त होता है। विपत्ति का सामना करते हुए यह निर्भीक और गम्भीर हो चुकी है। एकान्त वन में अपरिचित नवयुवक चन्द्रापीड को देख कर इसके मन में भय, आश्चर्य या व्याकुलता नहीं होती है। यह सामान्य रूप से स्वागत करती है।

चन्द्रापीड के आग्रह करने पर अपने पूर्ववर्ती सुकुमार जीवन के विषय में सभी कुछ बता देती है। वह स्नान के लिये गई और अनुपम सुन्दर मुनिकुमार पर अपनी आसक्ति, उसकी मृत्यु, आकाशवाणी आदि सभी कुछ बताने में कोई संकोच या लज्जा नहीं करती है।

एक आदर्श प्रेमिका के रूप में महाश्वेता पाठकमात्र को प्रभावित करने में सक्षम है। अपने प्रति प्रेम के अतिरेक के कारण मृत्यु प्राप्त करने वाले पुण्डरीक के साथ ही यह भी मरना चाहती है परन्तु दिव्य पुरुष के वचनों पर विश्वास करके पुनर्मिलन की आशा बना कर शङ्कर की आराधना में लीन हो जाती है। इस अवस्था में रहती हुई यह अत्यन्त कठोर नियमों का पालन करती है। पुण्डरीक के प्रति इसका अनन्यभाव से प्रेम है। अन्य पुरुषमात्र के प्रति सामान्य व्यवहार करती है, चन्द्रापीड के प्रथम मिलन में इसमें कोई विकृति नहीं होती है। पूर्वजन्म का पुण्डरीक ही जब इस जन्म में वैशम्पायन बन कर प्रणय निवेदन करता है तो यह ठुकरा देती है। उसके दुःसाहस पर क्रुद्ध होकर 'शुक बन जाओ' ऐसा शाप देने में बिल्कुल नहीं संकोच करती है। पुण्डरीक के अतिरिक्त अन्य पुरुष को वह नाम से भी प्रेम नहीं करती है।

उसके जीवन में पहली बार उसी के कारण मुनिकुमार ( पुण्डरीक ) की मृत्यु होती है। दूसरी बार वैशम्पायन के रूप में उसी के कारण मृत्यु होती है, इससे उसकी जीवन-पद्धति विचित्र हो जाती है। यह अपने दुःख से दुःखी कादम्बरी को समझाने के लिये जाती है और साथ में एक सुन्दर राजकुमार को भी ले जाती है। इस प्रकार सखी के प्रति भी इसका विशेष प्रेम दिखाई देता है। वैशम्पायन की मृत्यु से चन्द्रापीड का हृदय विदीर्ण हो जाने से मृत्यु हो जाने पर यह अपनी सखी के कष्ट से और अधिक दुःखी हो जाती है। यह सभी कष्टों को दृढ़ता से सहती है और पुनर्मिलन की आशा बनाये जीवित रहती है। चन्द्रापीड के माता-पिता को आया हुआ जानकर, यह लज्जा और दुःख के कारण गुफा में छिप जाती है। उन्हें अपना मुख नहीं दिखाना चाहती है।

जन्म से अकेली, बाल्यकाल-मात्र में सुख प्राप्त करने वाली महाश्वेता आगे लगातार विपत्तियों को झेलती रहती है। उसके प्रति पाठकों की सहानुभूति स्वाभाविक है। अन्त में वल्लभ से मिलन होने पर महाश्वेता की तपस्या सफल होती है। अविचारित प्रेम की परिणति क्या-क्या हो सकती है—इसे हम महाश्वेता के साथ स्पष्ट देख सकते हैं।

## अन्य पात्र

अन्य पात्रों के विषय में कोई विशेष महत्त्वपूर्ण बातें नहीं हैं। तारापीड एक आदर्श राजा, शुकनास एक आदर्श मन्त्री के रूप में हैं। बाण ने पत्रलेखा के साथ अन्याय किया है। ऐसा लगता है कि बाण ने कुछ विशेष उद्देश्य से उसे सम्मिलित किया था किन्तु बाद में उधर उपेक्षा कर दी। कपिञ्जल को एक आदर्श मित्र के रूप में देखा जा सकता है, रानी विलासवती में एक ममतामयी माता का दर्शन होता है। अन्य पात्र सामान्य रूप में प्रस्तुत किये गये हैं।

## बाण का परवर्ती कृतियों पर प्रभाव

बाणभट्ट के उत्तरकाल के समस्त कवि इनकी रचनाओं से प्रभावित प्रतीत होते हैं। 'बाणोच्छिष्टं जगत् सर्वम्' यह महान् उद्घोष उनकी महिमा का ज्वलन्त प्रमाण है। पद्यकवि भी बाण से पर्याप्त प्रभावित प्रतीत होते हैं। माघ का 'शिशुपालवध' और श्रीहर्ष का 'नैषधीयचरित'

प्रकृतिचित्रण आदि में बाण से निश्चित ही प्रभावित हैं। गद्यकारों के लिये तो बाण ही आदर्श बन गये। बाण ने अपनी कृतियों में जटिल और सरल, लम्बे और छोटे, विस्तृत और संक्षिप्त वर्णन करके एक ऐसा मार्ग दिखलाया कि सभी को अपनी रुचि और प्रतिभा के अनुरूप चलने की स्वीकृति दे दी। बाण का उत्कृष्ट अनुकरण पण्डित अम्बिकादत्तव्यास-कृत 'शिवराजविजय' में देखा जा सकता है।

### बाणभट्ट की शैली

बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित में अपनी शैली का संकेत देते हुए लिखा है—

'नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुर्लभम्॥'[1]

अर्थ की नवीनता (पुनरावृत्ति न होना), स्वभावोक्ति की अग्राम्यता (नागरिकता, भोंडापन न होना), श्लेष की स्पष्टता, रस की स्फुटता, अक्षरों की विकटबन्धता—इन सबका एक स्थान पर होना दुर्लभ है। परन्तु बाण ने अपनी कादम्बरी में अपना कथन चरितार्थ कर दिया है। हर्षचरित में इन्होंने अपनी शैली का एक संकेत यह भी दिया है—

"श्लेषप्रायमुदीच्येषु प्रतीच्येष्वर्थमात्रकम्।
उत्प्रेक्षा दाक्षिणात्येषु गौडेष्वक्षरडम्बरम्॥"[2]

इन चार दिशाओं की चारों विशेषताओं को बाण ने समन्वित रूप में प्रस्तुत करने का सफल प्रयास किया है।

यद्यपि 'ओजःसमासभूयस्त्वमेतद् गद्यस्य जीवितम्' यह आदर्श बाण के समक्ष रहा परन्तु उन्होंने अपने उपर्युक्त वचनों द्वारा अपनी स्वतन्त्र शैली का स्पष्ट उल्लेख किया है। उनकी शैली के विषय में निम्नवचन प्रसिद्ध हैं—

"शब्दार्थयोः समो गुम्फः पाञ्चाली रीतिरिष्यते।
शीलाभट्टारिकावाचि बाणोक्तिषु च सा यदि॥"[3]

इसका आशय यह है कि शब्द और अर्थ का सन्तुलित प्रयोग पाञ्चाली शैली का जीवन है। बाण इसमें सर्वथा सफल हैं—इसके लिये प्रमाण देने की आवश्यकता नहीं है।

कादम्बरी में उत्कृष्ट गद्य का यह लक्षण है—उत्कृष्टकविगद्यमिव विविधवर्णश्रेणि-प्रतिपाद्यमानाभिनवार्थसञ्चयम्।" (पृ० ४३४ में रोल के नीचे २ लाइनें मूल की हैं।)

वर्णनीय विषय के स्वरूप के अनुरूप समास अथवा व्यास शैली का प्रयोग करने में बाण की दक्षता समान रूप से है। कोई वर्णन बहुत लम्बा कर देने पर भी बाण ने शैली मे उबाऊ पन या एक जैसा स्वरूप नहीं रखा है। वे कहीं पर अनेक लम्बे समासों का प्रयोग करने के बाद लघु वाक्यों से अवसान करते हैं जिससे लगता है कि कोई दौड़ता हुआ अब धीरे धीरे चलना अच्छा समझता है।

---

१. हर्षचरित मङ्गलश्लोक ८। २. हर्षचरित मङ्गलश्लोक ७। ३. भोजराजसरस्वतीकण्ठ०।

परन्तु उनके छोटे-छोटे वाक्य, शब्दों को दृष्टि भले हों, परन्तु उनमें अर्थ की व्यापकता और गम्भीरता विद्वानों से छिपी नहीं है। ( इसका विशद विवेचन आगे देखा जा सकता है। )

### बाणभट्ट का प्रकृतिचित्रण

अपने यौवन के प्रारम्भिक दिवसों में भ्रमण करते हुए बाण ने प्रकृतिदर्शन बहुत निकट से किया है। वनों, वृक्षों, लताओं, पुष्पों, पर्वतों, नदियों, झरनों, तालाबों, सूर्योदय, चन्द्रोदय आदि का सजीव और अतिशय प्रभावशाली चित्रण करने में बाण की सफलता असन्दिग्ध है। उन्हें प्रकृति का सौम्य रूप अधिक आकर्षक प्रतीत हुआ। वे प्रकृति के परम उपासक प्रतीत होते हैं। उनके वर्णनविस्तार में प्राकृतिक चित्रण स्वाभाविक रूप में दिखाई देते हैं। उदाहरण के लिये जाबालि के आश्रम और महाश्वेता के आश्रम में प्रकृति का ऐसा शान्त और उदात्त स्वरूप वर्णित किया है जो पाठक के मन में एक अति पवित्र भावना का संचार करता हैं। इसका आनन्द उन-उन स्थलों का अध्ययन करते समय प्रत्येक सहृदय को होता है।

बाण प्रकृति के साथ तादात्म्य लेकर चले हैं। उनके पात्र प्रकृति नटी के अंक में अपना स्वतन्त्र स्वरूप प्रस्तुत करते हुए दिखाई देते हैं। पदे-पदे स्वाभाविकता झलकती है। उपमाओं और उत्प्रेक्षाओं की पुष्पमाला से सुसज्जित वर्णन अपना अमिट प्रभाव डालते हैं। परन्तु अतिशय विस्तार कहीं-कहीं मुख्य कथा-प्रवाह को सर्वथा विस्मृत करा देता है। यदि अनपेक्षित और अनावश्यक विस्तार को हटा दिया जाय तो बाण का प्रकृतिचित्रण निश्चित ही प्रशंसनीय माना जा सकता है।

### कादम्बरी में आध्यात्मिक संकेत

कादम्बरी एक रहस्यमयी कृति है। इसमें आध्यात्मिक संकेत हैं, ऐसा डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने सिद्ध किया है। इसके विशेष ज्ञान के लिये 'कादम्बरी : एक सांस्कृतिक अध्ययन' ग्रन्थ देखना चाहिए।

### कादम्बरी में भावपक्ष

बाणभट्ट एक सरस और सहृदय साहित्यकार है। पात्रों के अन्तस्तल में प्रविष्ट होकर, उनके साथ तादात्म्य स्थापित करके प्रसङ्गोचित भावों की सफल अभिव्यक्ति बाण की प्रमुख विशेषता है। विभिन्न परिस्थितियों में मनुष्य या स्त्री की स्वाभाविक मनोदशा प्रायः सर्वत्र दृष्टिगोचर होता है। चाण्डाल-कन्या के अनुपम सौन्दर्य को देखकर राजा शूद्रक विधाता को ( अपने मन में ) धिक्कारने लगता है। शुक के माध्यम से जिन मनोभावों का उपस्थापन किया है वे प्रत्येक सहृदय को द्रवित कर देते हैं। तारापीड की महारानी द्वारा निःसन्तान-अवस्था का वर्णन और राजा द्वारा सान्त्वना देना—अत्यन्त मार्मिक वर्णन हैं। बाद में महारानी को गर्भवती जान कर महाराज का तत्काल महल में पहुँचना, हास-परिहास करना पुत्रजन्म पर अतिप्रसन्न होना, बहुत ही सुन्दर हैं।

प्रेम-प्रसङ्गों में भावपक्ष का वर्णन पराकाष्ठा पर पहुँचा दिखाई देता है। महाश्वेता और पुण्डरीक के प्रथम दर्शन तथा कादम्बरी और चन्द्रापीड के प्रथम दर्शन के समय का अत्यन्त

स्वाभाविक और प्रभावशाली वर्णन है। दोनों युगलों के विरह-वर्णन भी बाण की अनुभूति की उत्कृष्टता सिद्ध करते हैं।

## बाण की दृष्टि में प्रेम

कादम्बरी 'कथा' दो प्रेमियों की तीन जन्मों की प्रणय-कथा है। बाण ने प्रेम का एक अत्यन्त उच्च आदर्श रूप प्रस्तुत किया है। इनकी दृष्टि में प्रेम में 'अनन्यता' परमावश्यक है। बाण ने अपन पात्रों की कड़ी प्रेमपरीक्षा ली है। इनका प्रेम केवल बाहरी सौन्दर्य पर ही नहीं स्थित है, अन्तःप्रेरणा और पूर्वजन्म की वासना भी किसी का किसी विशेष व्यक्ति के साथ प्रेम करने में कारण है। कालिदास ने शाकुन्तल (५/२) में जिस भाव की पुष्टि की, बाण भी उसी के अनुयायी हैं। इन्होंने अपने पात्रों के परस्पर अनुराग बढ़ाने में समयसीमा को महत्त्व नहीं दिया। प्रथम दर्शन ही इसके लिए पर्याप्त माना है। परन्तु प्रेम का परिपाक प्रदर्शित करने के लिये जन्म-जन्मान्तर का काल ले लिया है। पुण्डरीक और चन्द्रापीड का निधन हो जाने पर भी महाश्वेता और कादम्बरी की स्नेहवृत्ति अचल और सुदृढ़ ही है। सुन्दर-से-सुन्दर अन्य कोई भी इनके प्रेमभाव में अन्तर नहीं कर सका है। यह प्रेम की एकनिष्ठता या अनन्यता सम्भवतः इनकी अपनी अत्युच्च प्रेम की मान्यता प्रतीत होती है। सामान्यतः लोक में ऐसा बहुत कम दिखाई देता है। महाश्वेता अपने मृत वल्लभ के अभाव में वैशम्पायन के प्रणय निवेदन को सुन कर क्रुद्ध होकर शुक हो जाने का शाप तक दे डालती है।

शास्त्रीय सिद्धान्त और सामाजिक मान्यता के अनुरूप बाणभट्ट ने पहले स्त्री में ही प्रेम का आविर्भाव स्वीकार किया है। पुण्डरीक को देख कर और मञ्जरी की उत्कट गन्ध सूँघ कर महाश्वेता ही पहले आकृष्ट होकर उसका परिचय आदि पूँछती है। बाद में पुण्डरीक उसकी ओर आसक्त होता हैं। यही स्थिति कादम्बरी और चन्द्रापीड की भी है। कादम्बरी ही पहले अनुराग प्रकट करती है। प्रेम-चित्रण के प्रसङ्ग में विभिन्न भावों का मार्मिक और यथार्थ निरूपण बाण की बहुमुखी प्रतिभा का सुपरिणाम है।

## बाणभट्ट का सौन्दर्यबोध

बाणभट्ट का जन्म सुसम्पन्न परिवार में हुआ था। और आगे भी इन्हें सम्राट् का संरक्षण प्राप्त हुआ था अतः बाणभट्ट सौन्दर्य के परम पुजारी प्रतीत होते हैं। पदार्थमात्र में सौन्दर्य की अनुभूति और विस्तृत वर्णन करने में बाणभट्ट सिद्धहस्त हैं। स्त्रियों में चाण्डालकन्या, महाश्वेता और कादम्बरी के सौन्दर्यवर्णन में बाण ने उपमाओं, उत्प्रेक्षाओं आदि का अतिशय प्रयोग किया है। एक ओर कृष्णवर्णा चाण्डालकन्या है तो दूसरी ओर उससे सर्वथा भिन्नवर्णा महाश्वेता। ऐसा लगता है कि उन्हें श्यामलवर्ण और गौरवर्ण दोनों से समान अनुराग है। सम्भव है उनके जीवन में कोई ऐसी घटना घटी हो। शूद्रक, तारापीड, चन्द्रापीड, पुण्डरीक आदि पुरुषों के वर्णनों में भी सौन्दर्य-भावना का ध्यान रखा गया। राजधानी, आश्रम, वन, सरोवर, पर्वत आदि सभी स्थलों पर बाण को सुन्दरता और मादकता की अनुभूति होती है। बाण ने औचित्य का ध्यान रखा है।

महाश्वेता का वर्णन और कादम्बरी का वर्णन इसका स्पष्ट प्रमाण है। एक के प्रति श्रद्धा और दूसरे के प्रति अनुराग का चित्रण है। चाण्डालकन्या के वर्णन में चाण्डालत्व को प्रधान न मान कर यौवन और सौन्दर्य को ही वरीयता दी गई है।

प्राकृतिक दृश्यों के सौन्दर्यबोध के विषय में जितना भी लिखा जाय, कम है। छोटी-से-छोटी बात भी बाण की दृष्टि से छिपी नहीं है। इसका आनन्द विभिन्न प्राकृतिक वर्णनों में देखना चाहिए।

## कादम्बरी में अलङ्कार

बाणभट्ट जिस युग के रचनाकार हैं उस युग में प्रशस्त गद्यलेखन का एक आदर्श रूप या मानदण्ड सम्भवतः निश्चित हो चुका था, बाण उसमें पूर्ण रूप से सफल हुए हैं—यह कहने की आवश्यकता नहीं है। बाणने अपनी कादम्बरी में अलङ्कृत शैली का सर्वोत्कृष्ट आदर्श प्रस्तुत किया है। इनके द्वारा प्रयुक्त समस्त अलङ्कृत स्थलों का विवेचन करना एक अत्यन्त दुरूह और विस्तृत कार्य है। इसके लिये एक स्वतन्त्र ग्रन्थ की आवश्यकता है। यहाँ कुछ प्रमुख अलङ्कारों के उदाहरण देना पर्याप्त है।

### (क) शब्दालङ्कार

बाण ने शब्दालङ्कारों में अनुप्रास और श्लेष का अधिक और यमक का कम प्रयोग किया है।

### (१) अनुप्रास

अनुप्रास के विविध भेदों का प्रयोग बाणभट्ट ने किया है—

'प्रतापानुरागावनत-समस्त-सामन्तचक्रः, चक्रवर्तिलक्षणोपेतः, चक्रधर इव करकमलोपलक्ष्यमाण-शङ्खचक्रलाञ्छनः। (पृ० २३)

रजनि-जल-बिन्दुजालजनित-जडिम्नि बहलवनकुसुमपरिमलानुमितगमने चलितलताविटपगहने प्रवृत्ते च पवने।" (पृ० ८०७)

"देव! देव्यो विज्ञापयन्ति देवादेशादेष वैशम्पायनः··· ···।" (पृ० ८५)

"न गृह्णन्ति शष्पकवलमजस्रमश्रुजललुलितदृष्टयो वीक्ष्य शून्या दश दिशो जराजर्जरितविषाण-कोटयो जानकीसम्वर्द्धिता जीर्णमृगाः।" (पृ० १०४)

"धाम धैर्यस्य, स्थानं स्थितेः, सेतुः सत्यस्य, गुरुर्गुणानाम्, आचार्य आचाराणाम्, धाता धर्मस्य।" (पृ० २८३)

"अप्रतिविधेये तु विधातरि किं करोमि। तन्मुच्यतां देवि! शोकानुबन्धः। आधीयतां धैर्ये धर्मे च धीः। धर्मपरायणानां हि समीपसञ्चारिण्यः कल्याणसम्पदो भवन्ति।" (पृ० ११७-१८)

### (२) यमक

यमक का बहुत अधिक प्रयोग नहीं दिखाई देता है। कहीं-कहीं सुन्दर प्रयोग है—

"आसीदशेषनरपतिशिरःसमभ्यर्चितशासनः पाकशासन इवापरः।" (पृ० २३)

"यत्र च दशरथवचनमनुपालयन्नुत्सृष्टराज्यो दशवदनलक्ष्मीविभ्रमविरामो रामो महामुनि-मगस्त्यमनुचरन् सह सीतया।" ( पृ० १०२)

( ३ ) श्लेष

"शरदमिव विकसितपुण्डरीकलोचनाम्, प्रावृषमिव घनकेशजालाम्······।" ( पृ० ५६ )

"समरोद्यत-पताकिनीव बाणासनारोपितशिलीमुखा विमुक्तसिंहनादा च"····( पृ० ९१ )

"अरण्यमिव सखड्गधेनुकम्, अभिनवजलधरमिव मयूरपिच्छचित्रचापधारिणम्" (पृ० १४६)

"असुरारिमिव प्रकटितनरहरिवराहरूपम्, सांख्यमिव कपिलाधिष्ठितम्।" ( पृ० १९२ )

"अदितिरिव देवकुल-सहस्रसेव्या, महावराहलीलेव दर्शितहिरण्याक्षपाता।" (पृ० २५६)

"ग्रहगण इव बुधानुगतः, मकरध्वज इवोत्सन्नविग्रहः, दशरथ इव सुमित्रोपेतः। पृ० २६९-७०

"मधुमासदिवसमिव विकसिताशोकपाटलम्,व्रतिनमिव भस्मसितपुण्ड्राङ्कितमुखम्।" पृ० ३८७

"यौवनमिवोत्कलिकाबहुलम्, उत्कण्ठितमिव मृणालवलयालङ्कृतम्।" ( पृ० ५८७ )

( ख ) अर्थालङ्कार

अर्थालङ्कारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, विरोधाभास तथा परिसंख्या के प्रयोग में बाणभट्ट की दक्षता दर्शनीय है।

( १ ) उपमा

उपर्युक्त श्लेष के उदाहरण उपमा के भी उदाहरण हैं। अतएव कुछ विद्वान् इनमें श्लेषोपमा मानते हैं। कादम्बरी का प्रारम्भ उपमासौन्दर्य से ही होता है—

"चक्रवर्त्तिलक्षणोपेतः चक्रधर इव करकमलोपलक्ष्यमाणशङ्खचक्रलाञ्छनः,हर इव जितमन्मथः। ( पृ० २३ )।

"पराशरमिव योजनगन्धानुसारिणम्, घटोत्कचमिव भीमरूपधारिणम्।" ( पृ० १४७ )

"विटप इव कोमलवल्कलावृतशरीरः,गिरिरिव समेखलः।" ( पृ० १७३ )

"बृहस्पतिरिव सुनासीरस्य, कविरिव वृषपर्वणः, वसिष्ठ इव दशरथस्य।" ( पृ० २८४-८५ )

"रामायणमिव कपिकथासमाकुलम्, माद्रीकुलमिव नकुलाङ्कृतम्।" ( पृ० ४४२-४३ )

( २ ) आर्थी-उपमा

राजा शूद्रक की प्रशंसा में—

"यश्च मनसि धर्मेण, कोपे कामेन, प्रसादे धनदेन, प्रतापे वह्निना, भुजे भुवा, दृशि श्रिया, वाचि सरस्वत्या, मुखे शशिना, बले मरुता · " (पृ० २८)

( ३ ) मालोपमा/रशनोपमा

"अथ तस्य चन्द्रलेखेव हरजटाकलापस्य, कौस्तुभप्रभेव कैटभारिवक्षःस्थलस्य, वनमालेव कुसुमायुधस्य, वेलेव सागरस्य ।" (पृ० ३००)

"क्रमेण च कृतं मे वपुषि वसन्त इव मधुमासेन, मधुमास इव नवपल्लवेन, नवपल्लव इव कुसुमेन, कुसुम इव मधुकरेण, मधुकर इव मदेन नवयौवनेन पदम्। ( पृ० ६५० )

## (४) रूपक

"यस्य च हृदयस्थितानपि पतीन् दिधक्षुरिव प्रतापनलो वियोगिनीनामपि रिपुसुन्दरीणामन्त-र्जनितदाहो दिवानिशं जज्वाल।" (पृ० ३०)

महर्षि जाबालि के वर्णन में परम्परित रूपक की सुषमा दर्शनीय है—

"एषः प्रवाहः करुणरसस्य, सन्तरणसेतुः संसारसिन्धोः, आधारः क्षमाम्भसाम्, परशुस्तृष्णा-लतागहनस्य, सागरः सन्तोषामृतरसस्य, उपदेष्टा सिद्धिमार्गस्य, अस्तगिरिरसद्ग्रहस्य, मूलमुपशमतरोः, नाभिः प्रज्ञाचक्रस्य, प्रसादो धर्मध्वजस्य ...।" (पृ० २१७)

## (५) उत्प्रेक्षा

उत्प्रेक्षालङ्कार बाण का सबसे प्रिय अलङ्कार प्रतीत होता है। कल्पना की ऊँची उड़ान भरने में उत्प्रेक्षाओं ने बाण की प्रतिभा को प्रस्तुत करने का पर्याप्त अवसर दिया है। बाण ने कादम्बरी का प्रारम्भ ही उत्प्रेक्षा अलङ्कार के प्रयोग से किया है—"आसीदशेषनरपतिशिरःसमभ्यर्चितशासनः पाकशासन इवापरः।" उत्प्रेक्षा के अधिकांश भेदोपभेद बाण की रचनाओं में प्राप्त होते हैं। (इनको संस्कृत-व्याख्या में देखा जा सकता है।) कुछ अच्छे उदाहरण—

"उपरिविन्यस्तकुङ्कुमस्थासकमन्तरान्तरानिपतितबालातपच्छेदमिव कैलाशशिखरिणम्, पृ० ४५

"अस्ति पूर्वापरजलनिधिवेलावनलग्ना मध्यदेशालङ्कारभूता मेखलेव भुवः," (पृ० ८८)

"...इन्दुमण्डलादिव प्रस्यन्दितम्, द्रुतमिव मुक्ताफलनिकरम्।" (पृ० १५३-५४)

"तथा हि—कदाचिदुल्लसत्कठोरकपोलपुलकजर्जरितकर्णपल्लवानां प्रणयिनीनां चन्दनजल-च्छटाभिरिव स्मितसुधाच्छविभिरभिषिच्यमानः, कर्णोत्पलैरिव लोचनांशुभिस्ताड्यमानः...."। पृ०२८८

"कैलासतटाघातधातु-धूलिपाटलमिव हरवृषभम्, असुररुधिरपङ्कलेखालोहितसटामिव पार्वती-सिंहम्, रहःसङ्घातमिव मूर्तिमन्तम्' (पृ० २८३-८४)

"मुहूर्तादिव युवतिजननिरन्तरतया नारीमया इव प्रासादाः, सालक्तकपदकमलविन्यासैः पल्लव-मयमिव क्षितितलम्, अङ्गनाङ्गप्रभाप्रवाहेण लावण्यमयमिव नगरम्।" (पृ० ४०५-६)

"तथा हि—अभिषेकसमय एव चैतेषां मङ्गलकलशैरिव प्रक्षाल्यते दाक्षिण्यम्, अग्निकार्य-धूमेनेव मलिनीक्रियते हृदयम्, पुरोहितकुशाग्रसम्मार्जनीभिरिवापह्रियते क्षान्तिः..." (पृ० ५१५-१६)

"...ग्रहैरिव गृह्यन्ते, भूतैरिवाभिभूयन्ते, मन्त्रैरिवावेश्यन्ते।" (पृ० ५१८)

"उपशान्तवचसि शुकनासे चन्द्रापीडस्ताभिरुपदेशवाग्भिः प्रक्षालित इव, उन्मीलित इव, स्वच्छीकृत इव, निर्मृष्ट इव, अभिषिक्त इव, अभिलिप्त इव, अलङ्कृत इव, पवित्रीकृत इव, उद्भासित इव प्रीतहृदयो मुहूर्तं स्थित्वा स्वभवनमाजगाम।" (पृ० ५३३)

## (६) विरोधाभास

बाण के विरोधाभास भी अतिसुन्दर और बाण की बहुज्ञता के परिचायक हैं—

"अशेषजनभोग्यतामुपनीतयाप्यसाधारणया राजलक्ष्म्या समालिङ्गितदेहम्, अपरिमितपरिवार-

जनमप्यद्वितीयम्, अनन्तगजतुरङ्गसाधनमपि खड्गमात्रसहायम्, एकदेशस्थितमपि व्याप्तभुवन-मण्डलम्··· ···"। ( पृ० ४७-४८ )

"अभिनवयौवनमपि क्षपितबहुवयसम् कृतसारमेयसङ्ग्रहमपि फलमूलाशनम्, कृष्णमप्य-सुदर्शनम्, स्वच्छन्दचारमपि दुर्गैकशरणम्, क्षितिभृत्पादानुवर्तिनमपि राजसेवानभिज्ञम् ।" ( पृ० १४८-५० )

"वनचरोऽपि कृतमहालयप्रवेशः, असंयतोऽपि मोक्षार्थी, सामप्रयोगपरोऽपि सततावलम्बित-दण्डः ।" ( पृ० १७७-७८ )

"सुरभिविलेपनधरमपि सतताविर्भूतहव्यधूमगन्धम्, मातङ्गकुलाध्यासितमपि पवित्रम् ।"

( पृ० १९४)

"सङ्गृहीतगारुडेनापि भुजङ्ग-भीरुणा, खलोपजीविनापि प्रणयिजनोपजीव्यमानविभवेन, वीरेणापि विनयवता, प्रियंवदेनाबि परप्रार्थनानभिज्ञेन··· ।" ( पृ० २४९ )

"महाद्वारमपि दुष्प्रवेशम्, अवन्तिविषयगतमपि मागधजनाधिष्ठितम्, स्फीतमपि भ्रमन्नग्नलोकं राजकुलं विवेश ।" ( पृ० ४४९ )

## ( ७ ) परिसङ्ख्या

बाण की कृतियों में परिसंख्या अलङ्कार का भी पर्याप्त और प्रभावोत्पादक प्रयोग प्राप्त होता है—

"यस्मिश्च राजनि जितजगति पालयति महीं—चित्रकर्मसु वर्णसङ्कराः, रतेषु केशग्रहाः, काव्येषु दृढबन्धाः, शास्त्रेषु चिन्ता, स्वप्नेषु विप्रलम्भाः, छत्रेषु, कनकदण्डाः···," ( पृ० ३० )

"यत्र च मलिनता हविर्धूमेषु न चरितेषु,मुखरागः शुकेषु न कोपेषु···,"शाब्दी परि०पृ० १९५

"यत्र च महाभारते शकुनिवधः, पुराणे वायुप्रलपितम्, वयःपरिणामे द्विजपतनम्,"

( आर्थी परि० पृ० १९७ )

"यस्यां चानिवृत्तिर्मणिप्रदीपानाम्, अन्तस्तरलता हाराणाम्, अस्थितिः सङ्गीतध्वनीनाम्··· ।"

( पृ० २६३ )

"यस्मिश्च राजनि गिरीणां विपक्षता, प्रत्ययानां परत्वम्, दर्पणानामभिमुखावस्थानम्, शूलपाणिप्रतिमानां दुर्गाश्लेषः, जलधराणां चापधारणम्···।" ( पृ० २७९)

## ( ८ ) अर्थान्तरन्यास

बाण के अर्थान्तरन्यास भी प्रभावशाली हैं—

"किमिव हि दुष्करमकरुणानाम् ।" ( पृ० १५६ )

"सर्वथा न कञ्चनं न खलीकरोति जीविततृष्णा···," ( पृ० १६७ )

"आसीच्च मम चेतसि—नास्ति असाध्यं नाम तपसाम् ।" ( पृ० ६३७ )

कादम्बरी के अलङ्कारों पर स्वतन्त्र ग्रन्थ लिखने की आवश्यकता है। क्योंकि सामान्यतया प्रत्येक प्रघट्टक में कोई न कोई अलङ्कार अवश्य प्रयुक्त है।

